लेकिन यह कुछ रोमांचक दर्शनीय स्थलों की यात्रा करता है। आप इसकी सीढ़ियों पर बैठ सकते हैं और दृश्यों का आनंद ले सकते हैं या महल को देखने का विकल्प चुन सकते हैं।

- **कामुक और देवी-देवतों के उकेरे गए हैं चित्र**


चित्र संख्या - 1.2 उकरे चित्र

इसमें **खजुराहों शैली** पर आधारित काम और कला का सुंदर रूप से चित्रण किया गया है। पेशवा ने गणेश बाग के साथ पुरानी कोतवाली किला , गोल तालाब और नारायण बाग भी बनवाया था। गणेश बाग की दीवारों को काट-काट कर, उन पर देवी-देवताओं की मूर्तियों को गढ़ा गया है। पंच मंजिलों के समूह को पंचायतन कहा जाता है। इसमें सबसे ऊपर शिखर पर काम और कला के बहुत से भीतरी चित्र खोदे गए हैं। कुछ चित्रकारी तो खुले तौर पर कामुक मुद्रा में बनाये गए हैं और कुछ चित्र पुराणों और रामायण पर भी आधारित है। यहां पर आपको काम , योग और भक्ति का एक अद्भुत और खूबसूरत मेल देखने को मिलेगा।

- **मंदिर के बीच में है गहरी बावली**


चित्र संख्या - 1.3 गहरी बावली

मंदिर की बाहरी दीवारों पर सात अश्वों के रथ पर सवार सूर्यदेव, कहीं विष्णु और अन्य देवी-देवताओं के चित्र बनाये गए हैं। मंदिर के निर्माण में नागर शैली का प्रयोग किया गया है। जिसकी वजह से गणेश बाग को मिनी खजुराहो कहा जाता है। नागर शैली की विशेषता है कि ऊँची जगह बनाकर ही मूर्ति बनाई जाती

है। यहां के मंदिर में बनी मूर्तियां खजुराहों के मंदिर में बनी मूर्तियों की तरह ही है। साथ ही बाग में एक बावली भी है , जिसमें सात खंड है। सात में से छह खंड पाने में डूबे रहते हैं और एक खंड खुला रहता है। यह बावली गर्मियों के समय ठंडक पहुँचाने का काम करती है।

- **शिव मंदिर है, मुख्य आकर्षण**


चित्र संख्या - 1.4 शिव मन्दिर

यहां का खुबसूरत और विशेष तरह की नक्काशी से बना शिव मंदिर इस बाग का मुख्य आकर्षण है। जिसे स्थानीय लोग 'गणेश मंदिर' के रूप में जानते हैं। इस मंदिर में कामुक मूर्ति कला देखने को मिल सकती है। खास कर इस मंदिर के गुंबदों पर खजुराहो मंदिर की तरह मूर्ति कला उकेरी गई है। मंदिर के बरामदे में चारों ओर से सीढ़ियों से घिरा एक तालाब है जो मंदिर के सौन्दर्य को बढ़ाता है।

- **मंदिर के सामने है एक तालाब**


चित्र संख्या - 1.5 तालाब

मंदिर के ठीक सामने एक तालाब भी है , जिसमें दो छिद्रों से पानी आता है। इसका आकार चौकोर है। कहते हैं कि कर्वी पेशवाकालीन राजमहल से गणेश बाग तक आने का एक गुप्त रास्ता भी है। जो पेशवाओं के पारिवारिक सदस्यों के आने-जाने के लिए प्रयोग किया जाता था। यही नहीं , इसी के आस-पास पेशवाओं के आवास भी बने हैं, जो लगभग खंडहर हो चुके हैं लेकिन उनकी बनावट आज भी लोगों को अपनी ओर आकर्षित करती है।

आप चित्रकूट के साथ कालिंजर किले का भी आनंद ले सकते हैं जो यहां से 50 किलोमीटर है। यहाँ आस-पास में जानकी कुंड , राम घाट , सती अनुसुइया मंदिर,हनुमान धारा आदि जगहें भी हैं , जहां आप घूम सकते हैं।


चित्र संख्या - 1.6 तालाब

➔ **खुलने का समय :** रोज़ सुबह 6 से शम के 6 बजे तक।

➔ **कैसे पहुंचे**

- **ट्रेन से :** चित्रकूट से सबसे नज़दीक कर्वी रेलवे स्टेशन है, जिसकी दूरी 8 किमी. है।
- **हवाईजहाज से :** सबसे करीब खजुराहो हवाई अड्डा , बमरौली हवाईअड्डा ( इलाहबाद )
- **बस से :** झाँसी, वाराणसी, बाँदा, इलाहबाद, फैज़ाबाद, लखनऊ, दिल्ली आदि अन्य जगहों से यहां तक आने सड़कों का अच्छा जनसंपर्क है।

## 1.1.6.11 सोमनाथ मन्दिर चर

प्रभु श्रीराम की तपोभूमि के स्थलों की महिमा को विश्व पटल पर रखने और मानव सभ्यता के विकास की इन अति महत्वपूर्ण धरोहरों को यूनेस्को सहित पुरातत्व विभाग की



चित्र संख्या - 1.7 सोमनाथ मन्दिर चर

सूची में शामिल कराने के प्रयासों के साथ- साथ केंद्र सरकार द्वारा संचालित योजनाओं में शामिल कराने के उद्देश्य को लेकर आयोजित की गई 'चित्रकूट की अध्ययन यात्रा' नौ वें दिन चर स्थित सोमनाथ मंदिर पहुंची।

चित्रकूट-कर्वी से 12 किलोमीटर पूर्व कर्वी-मानिकपुर रोड के मध्यवर्ती ग्राम चर में वाल्मीकि नदी के तट पर एक पहाड़ी पर भगवान सोमनाथ शिव जी का भव्य प्राचीन मन्दिर है। मन्दिर के गर्भगृह की दीवार पर एक शिलालेख अंकित है जिसमें लिखा हुआ है कि इसका निर्माण 14 वीं शताब्दी के अन्त में तत्कालीन नरेश राजाकीर्ति सिंह ने कराया है। ऐसा बताया जाता है कि जिस पहाड़ी पर इस मन्दिर का निर्माण हुआ है उस पहाड़ी को सौरठिया पहाड़ी कहते थे। उस समय सौरठिया का अर्थ लोगों की समझ में नहीं आया था पर अब स्पष्ट हो गया है कि सौराष्ट्र का अपभ्रंश सौरठिया है। इसके समीप ही तत्कालीन शासकों की उपराजधानी भी थी जिसका नाम मदनगढ़ था। आजकल लोग इसे 'मदना' नाम से पुकारते हैं। उसके ध्वंशावशेष आज भी विद्यमान हैं। मन्दिर प्रागण तथा इसके आस पास विभिन्न आकार प्रकार वाली देवी , देवताओं, गन्धवरें, अप्सराओं, किन्नरों, भूत- प्रेतों, और गंगा यमुना की देवी स्वरूप मूर्तियों के साथ साथ पशु पक्षियों की लगभग दो हजार छोटी बड़ी मूर्तियों और उनके अवशेषों को देखकर ऐसा लगता है जैसे यहा मूर्तिकला सिखाने का कोई विश्वविद्यालय रहा होगा। यहा जीर्णावस्था में बिखरे पड़े असंख्य भग्नावशेषों से एक भी पत्थर ऐसा नहीं है जिसमें नक्काशी न हो। पत्थर की कटाई करके उकेरी (उत्कीर्ण) गयी देवी-देवताओं की मूर्तियां प्राचीन शिल्प कला का अद्भुत नमूना हैं।

कहते है कि व्याघ्रदेव ने सौराष्ट्र के सोमनाथ मन्दिर की तर्ज में चर के इस 'सोमनाथ मन्दिर' का निर्माण कराया था। अध्ययन दल का कहना है कि वर्तमान में मंदिर परिसर में लोगों

द्वारा अवैध निर्माण कराया जा रहा है जिससे ऐतिहासिक और पुरातात्विक धरोहरों को समेटे इस स्थान के नष्ट हो जाने की पूरी संभावना है। चित्रकूट के महत्वपूर्ण स्थल दुर्दशा को प्राप्त हैं। इन स्थलों के विकास के लिए किसी बड़े जन आन्दोलन की जरूरत है। सोमनाथ मंदिर की अद्भुत शिल्पकला का अवलोकन कर अध्ययन यात्रा दल बाल्मीकि आश्रम पहुंचा। आदि कवि और रामायण के रचयिता महर्षि वाल्मीकि चित्रकूट में निवास करते थे। वनवास काल में भरद्वाज मुनि के कहने पर भगवान श्रीराम सीता और लक्ष्मण के साथ वाल्मीकि आश्रम में पहुंचे थे और उनसे वनवास व्यतीत करने के लिए उपयुक्त स्थान बताने का आग्रह किया था। महर्षि बाल्मीकि के निर्देश पर ही उन्होंने चित्रकूट में डेरा डाला था। वाल्मीकि जी तथा उनके आश्रम का अध्यात्म रामायण तथा तुलसीकृत रामायण में विस्तार से उल्लेख हुआ है। रामनगर के पास मुख्य सड़क के एकदम बगल में स्थित कुंवर द्वय तालाब और इससे जुड़े मंदिर की पौराणिक महत्ता है। वनवास बिताने के लिए जब राम चित्रकूट आ रहे थे तब उन्होंने लक्ष्मण और सीता के साथ इस सरोवर मंत स्नान किया था।

## 1.1.6.12 मड़फा



चित्र संख्या - 1.8 मड़फा

मड़फा दुर्ग भी एक चन्देल कालीन किला है यह दुर्ग चित्रकूट के समीप चित्रकूट से 30 किलोमीटर की दूरी पर है। भरतकूप मार्ग पर बरिया मानपुर के समीप दुर्ग एक पहाड़ी पर है। चन्देल शासन काल में इस दुर्ग का महत्वपूर्ण स्थान था। तथा दुर्ग के भग्नावशेष यहाँ आज भी उपलब्ध होते है। सुरक्षा की दृष्टि से इस दुर्ग का विशेष महत्व था। तथा यहाँ का प्राकृतिक सौन्दर्य भी सराहनीय है। यह दुर्ग कालिंजर से 26

कि0०0मी0० दूर उत्तर पूर्व में है। यहाँ तक पहुँचने के लिए कच्चा रास्ता है तथा इसके थोडी दूर बघेलाबारी गाँव है। इस दुर्ग में चढ़ने के लिए तीन रास्ते है। पहला मार्ग उत्तर पूर्व से मानपुर गाँव से है। तथा दूसरा मार्ग दक्षिण पूर्व से सवारियाँ गाँव से है। तथा तीसरा मार्ग कुरहन गाँव से है। तथा ये मार्ग दक्षिण पश्चिम में है।

अब इस दुर्ग में प्रवेश करने के लिए एक ही द्वार बचा है। इस द्वार को हाथी दरवाजा के नाम से पुकारा जाता है यह द्वार लाल रंग के बलुवा पत्थर से निर्मित है। चन्देलों के दुर्ग और मन्दिर समस्त स्थलो पर इन्ही पत्थरों से निर्मित हुए थे यहाँ से कुछ दूरी पर खभरिया के समीप चन्देलकालीन दो मन्दिर मिलते होते है। तथा यहीं पर एक सरोवर है और उसके ऊपर छत है जो चार स्तम्भो से रूकी हुई है। मड़फा दुर्ग समुद्र तल से 378 मी0 की ऊचाई पर है , इसी दुर्ग के पश्चिमी किनारे पर एक अन्य तालाब है इसका निर्माण चट्टान काटकर किया गया है। तथा करहन दरवाजे के समीप कुछ चन्देलकालीन मन्दिर भी है।

मड़फा दुर्ग की खोज अंग्रेज इतिहासकार ने 18वीं शताब्दी में की थी। और इसे मडफा नाम प्रदान किया था। इस दुर्ग में कालान्तर में बघेलों और बुन्देलों नरेशों का राज्य रहा। यहाँ का अन्तिम शासक हरवंश राय था जिसका पतन चचरिया युद्ध के पश्चात हुआ। यह युद्ध सन् 1780 में बाँदा के राजा और पन्ना के राजा के मध्य हुआ था। सन् 1804 में ब्रिटिश सैनिकों ने इसे अपने अधिकार में ले लिया था।

- **मड़फा दुर्ग के दर्शनीय स्थल**

इस दुर्ग के चारो ओर जंगल है। मड़फा दुर्ग में अनेक दर्शनीय स्थल है हाथी दरवाजे के सन्निकट भगवान शिव का एक विशालकाय मन्दिर है , जिसमें भगवान शिव की विशाल मूर्ति है ,

तथा उनके अनेक भुजाये है , तथा उन भुजाओं में अनेक प्रकार अस्त्र-शस्त्र भी है। तथा वे गले में नरमुण्डो की माला पहने हुए है।

थोडी दूर चलने पर एक सरोवर मिलता होता है जिसकी बनावट कालिंजर के स्वर्गारोहण ताल जैसी है तथा इसी के बगल में एक चन्देल कालीन मन्दिर है। इसमें कोई प्रतिमा नही है थोडी दूर चलने पर दो अन्य मन्दिर मिलते है। ये दोनो मन्दिर जैन धर्म से सम्बन्धित है। इन मन्दिरों के समीप जैन तीर्थाकरों की अनेक मूर्तियां है।

यही से शोडी दूरी पर अनेक छोटे-छोटे मन्दिर मिलते होते है इन मन्दिरों को यहाँ के लोग बारादरी के नाम से पुकारते है। ये मन्दिर पूरी तरह सुरक्षित नही है यहीं से थाडी दूर चलने पर दुर्ग से नीचे उतरने के लिए सीढ़िया लगी हुई है। सीढ़ियों के नीचे गौरी शंकर गुफा नामक एक स्थान है। यहाँ अनेक अर्थ निर्मित मूर्तियाँ है तथा साधू सन्तो ी की एक प्राकृतिक गुफा भी है। इतिहास के साक्ष्यों के अनुसार यह स्थल माण्डव ऋषि की तपस्थली थी तथा यही पर शकुनन्तरला ने दुश्यन्त के संयोग से अपने पुत्र भरत को जन्म दिया था।

यह स्थली कर्म कण्व ऋषि , यवन ऋषि, चरक ऋषि, और महाआर्धवर्ण की कर्म स्थली रही है। महाआर्धवर्ण व्यास के ससुर थे तथा उनकी पुत्री का नाम वाटिका था जो व्यास की पत्नी थी जब इस क्षेत्र में बघोलों का शासन स्थापित हुआ उस समय यह बघेल नरेश ब्याघ्ठ देव की राजधानी रही। रामचन्द्र बघेल के शासनकाल तक यह क्षेत्र बघेलों के शासन के अर्न्तगत रहा बाद में रामचन्द्र बघेल ने इस क्षेत्र को मुगल बादशाह अकबर को दे दिया।

सुप्रसिद्ध संगीतज्ञ तानसेन और राजा बीरबल पहले रामचन्द्र बघोल के राज्य में भी मडफा में निवास किया करते थे। यह दुर्ग वास्तव में सामरिक दृष्टि से महत्वपूर्ण दुर्ग था जो विभिन्नक नरेशों

के शासन के अधीन रहा। आज के समय मे मड़फा दुर्ग अपनी क्षीण अवस्था में है। अब यहां इसके सिर्फ भग्नावशेष ही देखने को मिलते है। जो इतिहास में रूची रखने वाले पर्यटकों को खूब आकर्षित करता है।

## 1.2 समस्या का प्रादुर्भाव

अनुसंधान समस्या की उत्पत्ति प्रायः इस अनुभूति के द्वारा होती है कि किसी क्षेत्र विशेष में किसी कार्य के सुचारू ढंग से संचालन में कोई बाधा है एवं उस बाधा को दूर किया जा सकता है| वस्तुतः आवश्यकता , जिज्ञासा व असन्तोष को आविष्कार की पृष्ठभूमि तैयार करने में अत्यंत महत्वपूर्ण माना जाता है|

किसी भी राष्ट्र का इतिहास उसके वर्तमान और भविष्य की नींव होता है | देश का इतिहास जितना गौरवमयी होगा वैश्विक स्तर पर उसका स्थान उतना ही ऊंचा माना जाएगा | यूं तो बीता हुआ कल कभी वापस नहीं आता लेकिन उस काल में बनी इमारतें और लिखे गए साहित्य उन्हें हमेशा सजीव बनाए रखते हैं | यही वजह है कि ऐसी वर्षों पुरानी या यूँ कहें कई सदियों पुरानी ऐतिहासिक इमारतें जो संबंधित राष्ट्र के वर्षों पुरानी इतिहास की गौरव गाथा कहती हैं , उनके संरक्षण का पूरा-पूरा प्रयास किया जाता है | भारत में भी कई ऐतिहासिक मंदिर , पुरास्थल एवं अन्य इमारते हैं जो स्वयं हमारे विशाल और सम्मानजनक इतिहास की कहानी कहती हैं | लेकिन समय के साथ-साथ इन इमारतों और उनमें रखे गए साहित्य को बहुत नुकसान पहुंचा है | हमने भी परवाह किए बगैर उन अनमोल धरोहरों को मनमाने ढंग से खंडित किया है|

यह भी सत्य है कि वक्त रहते यदि हम अपनी भूल को पहचान नहीं पाए तो अपनी विरासत को धीरे-धीरे खो देंगे| आज आवश्यकता यह है कि प्रत्येक व्यक्ति अपनी ऐतिहासिक विरासतों के प्रति जागरूक हो| साथ ही आवश्यकता इस बात की भी है कि पुरानी हो चुकी जर्जर

इमारतों की मरम्मत की जा ये तथा भवनों और महलों को पर्यटन स्थल बना कर उनकी चमक को बनाये रखने का प्रयास किया जाये| किताबों और स्मृति चिन्ह को संग्रहालय में जगह दी जाए | यह तभी सम्भव होगा जब प्रत्येक व्यक्ति अपनी विरासतों के प्रति जागरूक और जिम्मेदार होगा| विरासतों को संभाल कर रखना इतना आसान नहीं है इसलिए यूनेस्को द्वारा हर वर्ष विश्व विरासत दिवस मनाया जाता है जिसका स्पष्ट उद्देश्य इन इमारतों और उनमें रखी गई धरोहरों की देखभाल करना है|

अतः उपरोक्त तथ्यों को ध्यान में रखकर ही प्रस्तुत समस्या का चयन किया गया है | इस समस्या के अध्ययन से केवल विद्यार्थियों का ही नहीं अपितु अभिभावक , शिक्षक, समाज तथा राष्ट्र को भी लाभ होगा|

## 1.3 समस्या कथन

प्रस्तुत अध्ययन का समस्या कथन इस प्रकार है **"विद्यार्थियों में मड़फा दुर्ग के प्रति जागरूकता का अध्ययन|"**

## 1.4 अध्ययन समस्या का औचित्य

शोधकर्ता को समस्या का चयन करने से पूर्व उसके औचित्य एवं उपयोगिता के सम्बन्ध में विचार कर लेना चाहि ये| शोध वस्तुतः ज्ञान विज्ञान के क्षेत्र में व्यवस्थित संज्ञान है | शोध में गहन निरीक्षण का प्रत्यय होता है | इसमें किसी सीमित क्षेत्र की किसी समस्या का सर्वांगीण विश्लेषण होता है| उसकी निरीक्षण प्रक्रिया में वैज्ञानिक निरीक्षण ही क्रमबद्ध सौद्देश्य सुनियोजित होते हैं|

प्रस्तुत अध्ययन में मड़फा दुर्ग के प्रति जागरूकता का अध्ययन किया जा रहा है| हमारी ऐतिहासिक विरासतें हमें अतीत के बारे में बहुत कुछ सिखाती और बतलाती है| साथ ही इस ऐतिहासिक विरासत को देखने के लिए दूर- दूर से पर्यटक यहाँ आते हैं| वर्तमान समाज एवं आने वाली पीढ़ी को ऐतिहासिक स्थलों को देखने की जिज्ञासा होती है दर्शनीयता , कलात्मकता दृश्यों के प्रति आकर्षण व्यक्ति को बार-बार उस स्थल पर आने की प्रेरणा प्रदान करता है | उन्हें दुर्गम स्थलों गुफाओं , प्राकृतिक दृश्यों को देखने की जिज्ञासा रहती है साथ ही विभिन्न सामाजिक संगठनों, वर्गों, समुदाय के लोग जब किसी स्थान विशेष पर आते हैं तो स्थानीय जनता का उनसे संपर्क होता है | वे उन्हें आवश्यकतानुसार आश्रय, भोजन आदि संसाधनों को उपलब्ध कराते हैं | उनकी हर प्रकार से व्यवस्था करते हैं | इस प्रकार से उनमें एक दूसरे को समझने व परखने के साथ-साथ उत्तरदायित्व पूर्ण भावना की अनुभूति होती है | किन्तु आज हमारी ऐतिहासिक विरासतों को पर्याप्त संरक्षण एवं लोगों को सही जानकारी न होने की वजह से इनका अस्तित्व समाप्त हो रहा है | इसके आस-पास साफ सफाई न होने से लोगों का रुझान इस ओर कम होता जा रहा है | इस समय कई स्मारक अतिक्रमण का शिकार हो गए हैं| आस-पास बस्ती होने की वजह से इ सके अस्तित्व को खतरा हो रहा है| जब तक लोग अपने ऐतिहासिक विरासतों के प्रति जागरुक नहीं होंगे तब तक इन विरासतों को आरक्षण दे पाना मुश्किल होगा | अतः प्रस्तुत अध्ययन इन्हीं तथ्यों को ध्यान में रखकर किया जा रहा है|

## 1.5 समस्या में निहित शब्दों की व्याख्या

परिभाषीकरण से तात्पर्य अध्ययन की समस्या को चिंतन द्वारा सम्पूर्ण समस्या क्षेत्र से बहार निकल कर स्पष्ट करना है| प्रस्तुत अध्ययन के शीर्षक में प्रयुक्त कठिन शब्दों की व्याख्या निम्नानुसार है-

**1.5.1 विद्यार्थी-** According to wikipedia - **विद्यार्थी** वह व्यक्ति होता है जो कोई चीज सीख रहा होता है| विद्यार्थी दो शब्दों से बना होता है- "विद्या" + "अर्थी" जिसका अर्थ होता है 'विद्या चाहने वाला'| विद्यार्थी किसी भी आयु वर्ग का हो सकता है बालक, किशोर, युवा या वयस्क| लेकिन महत्वपूर्ण बात यह है कि वह कुछ सीख रहा होता है|

**1.5.2 मड़फा दुर्ग - मड़फा** से तात्पर्य चित्रकूट जनपद में "25.1262831"N "80.7013517"E अक्षांश देशांतर पर स्थित और चंदेल शासकों द्वारा 10 वीं शताब्दी में निर्मित **दुर्ग** से है|

**1.5.3 जागरूकता-** जागरूकता यानी सजग जीवन - चैतन्य जीवन अर्थात चिंतन पर आधारित जीवन, मंथन से निकला जीवन| जागरूकता यानी बाहरी संसार भीतरी संसार की संपूर्ण जानकारी, उचित-अनुचित की जानकारी| प्रस्तुत लघु शोध में **जागरूकता** से तात्पर्य माध्यमिक स्तर के विद्यार्थियों को कालिंजर दुर्ग की ऐतिहासिक विरासत की जानकारी से है|

वेबस्टर डिक्शनरीज के अनुसार- "जागरूकता का अर्थ देखना, समझना, विचारना या ज्ञान को प्राप्त करना है|"

**1.5.4 अध्ययन-**किसी विषय के सब अंगों या गुण तत्वों का ज्ञान प्राप्त करने के लिए उसे समझने या पढ़ने की क्रिया अध्ययन कहलाती है|

## 1.6 अध्ययन के उद्देश्य

- ❖ छात्र-छात्राओं में मड़फा दुर्ग के प्रति जागरूकता के अध्ययन हेतु मड़फा दुर्ग के प्रति जागरूकता प्रश्नावली का निर्माण करना।
- ❖ मड़फा दुर्ग के प्रति विद्यार्थियों की जागरूकता का अध्ययन करना|

❖ मड़फा दुर्ग के प्रति छात्र-छात्राओं की जागरूकता का तुलनात्मक अध्ययन करना|

❖ मड़फा दुर्ग के प्रति जागरूकता संवर्धन के संबंध में सुझाव प्रस्तुत करना|

## 1.7 अध्ययन के चर

शोध अध्ययन के संदर्भ में निम्नलिखित चरों को प्रमुख रूप से लिया जाएगा|

**मापदंड चर:-**

मड़फा दुर्ग के प्रति जागरूकता

**वर्गीकरण चर:-**

लिंग

## 1.8 परिकल्पनाएँ

प्रस्तुत लघु शोध की निम्नलिखित परिकल्पनाएँ हैं-

1. छात्र-छात्राओं की मड़फा दुर्ग के प्रति जागरूकता में कोई सार्थक अंतर नहीं है|

## 1.9 अध्ययन का परिसीमांकन

किसी भी अनुसंधान कार्य में एक महत्वपूर्ण सोपान समस्याओं को सीमांकित करना है| कोई भी शोधकर्ता शोध कार्य के लिए किसी विशेष समस्या ग्रस्त क्षेत्र का चुनाव कर ता है तथा विस्तृत अध्ययन के स्थान में गहन अध्ययन को वरीयता दे ता है| समस्या का स्वरुप साधारणत:

अधिक व्यापक होता है| समस्या का व्यावहारिक रूप में अध्ययन करने के लिए सीमांकन करना आवश्यक होता है| सीमांकन अध्ययन की चाहरदीवारी होता है| शोध  कर्ता ने प्रस्तुत अध्ययन में निम्नलिखित सीमांकन किया है|

- प्रस्तुत अध्ययन उत्तर प्रदेश के बाँदा एवं चित्रकूट जिले के विद्यार्थियों तक सीमित है|
- प्रस्तुत अध्ययन हिन्दी माध्यम के विद्यार्थियों तक सीमित है|
- प्रस्तुत अध्ययन नियमित विद्यार्थियों के अध्ययन तक सीमित है|

## 1.10 अध्ययन का महत्व एवं सार्थकता

भारत की कला-संस्कृति एवं इसका इतिहास अत्यंत समृद्ध है एवं हमारी कला-संस्कृति की आधारशिला हमारे विरासत स्थल हैं। इन स्थलों के सांस्कृतिक एवं ऐतिहासिक महत्त्व के साथ-साथ इनका व्यापक आर्थिक महत्त्व भी है | हमारी एक बहुत बड़ी समस्या ऐतिहासिक विरासतों को सुरक्षित रखने की भी है | पूरे देश में ऐसी अनगिनत प्राचीन और ऐतिहासिक महत्व की इमारतें हैं जिनकी देखभाल ठीक से नहीं हो रही हैं | कुछ इमारतें तो पूरी तरह उपेक्षित हैं और अगर उन पर ध्यान न दिया गया तो वे गिर जाएँगी | सरकारी विभाग अपनी सीमा और साधनों की कमी के कारण केवल उन्हीं विरासतों की देखभाल करते हैं जो उनकी सूची में शामिल हैं पर यह काफ़ी नहीं है| देश की सांस्कृतिक धरोहर के संरक्षण की ज़िम्मेदारी केवल सरकार की ही नहीं है वरन यह लोगों का मौलिक कर्तव्य भी है| किन्तु यह तभी सम्भव होगा जब लोग अपनी ऐतिहासिक विरासतों के प्रति जागरूक होंगे| अतः इन्हीं तथ्यों को ध्यान में रखकर प्रस्तुत लघु शोध कार्य किया जा रहा है|

# अध्याय द्वितीय
# सम्बन्धित साहित्य का सर्वेक्षण

## 2.1 प्रस्तावना

शोध कार्य के पूर्व सम्पन्न अनुसंधानों को सामूहिक रुप में अनुसंधान साहित्य की संज्ञा दी जाती है| सम्बन्धित साहित्य से तात्पर्य उन सभी प्रकार की पुस्तकों , ज्ञान-कोषों, पत्र-पत्रिकाओं, प्रकाशित -अप्रकाशित शोध प्रबंधों एवं अभिलेखों आदि से है जिनके अध्ययन से अनुसंधानकर्ता का अपनी समस्या के चयन , परिकल्पनाओं के निर्माण , अध्ययन की रूपरेखा तैयार करने एवं कार्य को आगे बढ़ाने में सहायता मिलती है | एक अनुसंधान दूसरे अनुसंधान के लिए सहायक सिद्ध होता है | इससे एक तो कार्य की पुनरावृत्ति नहीं होती है, दूसरे पहले जिन तथ्यों पर प्रकाश नहीं डाला गया उन पर प्रकाश डालकर शोधग्रन्थ को महत्वपूर्ण बनाया जा सकता है| *(गुप्ता, एस. पी.पृष्ठ 54)*

अनुसंधान कार्य में साहित्य सर्वेक्षण की समीक्षा करने की आवश्यकता , उपयोगिता तथा महत्व स्वयं सिद्ध हैं | अनुसंधान के क्षेत्र में संबंधित साहित्य के सर्वेक्षण के बिना अनुसंधानकर्ता का कार्य अंधेरे में तीर चलाने के समान हो जाता है | साहित्य के सर्वेक्षण के द्वारा ही अनुसंधानकर्ता किसी क्षेत्र में क्या हो चुका है ? किस क्षेत्र में क्या करना शेष है? से अलग करके अपनी समस्या को सार्थक , मौलिक तथा अद्वितीय बनाता है एवं अनुसंधान की एक उपयुक्त रूपरेखा तैयार करने में मदद करता है | अनुसंधान में साहित्य सर्वेक्षण की आवश्यकता तथा महत्व के बारे में विद्वानों ने अपने-अपने ढंग से विचार व्यक्त किए हैं|

**जॉन डब्लू. बैस्ट के** अनुसार "व्यवहारिक दृष्टि से समस्त मानव ज्ञान पुस्तकों तथा पुस्तकालयों में प्राप्त किया जा सकता है | अन्य जीवों, प्रत्येक पीढ़ी में नये सिरे से प्रारंभ करना पड़ता है, से भिन्न मान पूर्व में संग्रहित व अभिलेखित ज्ञान से निर्माण करता है | ज्ञान के अथाह भण्डार में उसके सतत योगदान ही मानव प्रयासों के सभी क्षेत्रों में प्रगति को संभव बनाते हैं|"

**डब्लू.आर. बोर्ग** ने साहित्य सर्वेक्षण की आवश्यकता तथा महत्व की चर्चा करते हुए कहा है कि , "किसी भी क्षेत्र का साहित्य उस आधारशिला की रचना करता है जिस पर समस्त भावी कार्य किया जा ता है| यदि संबंधित साहित्य के सर्वेक्षण के द्वारा ज्ञान की इस आधारशिला को दृढ नहीं कर लेते हैं हमारा कार्य सतही व नवसिखुआ होने की संभावना है एवं प्राय : पूर्व में किसी अन्य के द्वारा अच्छे ढंग से किया गया कार्य को दोहराना रहता है|

किसी भी अनुसंधान कार्य को उचित रुप से संपादित करने के लिए सम्बन्धित साहित्य का सर्वेक्षण आवश्यक होता है, क्योंकि इसके माध्यम से वह अपने अभीष्ट अनुसंधान क्षेत्र में अर्थपूर्ण प्रश्न की पहचान करने एवं ठोस तथा वस्तुनिष्ठ आधार प्राप्त करने में समर्थ होता है तथा वह पूर्वान्वेषित अनुसंधान क्षेत्र या किसी समस्या पर पहले किए गए शोध द्वारा उत्तर पुनः शोध का विषय बनने की दिशा में पुनरावृत्ति दोष से बच सकता है | सम्बन्धित साहित्य से अधोलिखित जानकारी उपलब्ध होती है

- ❖ किसी पूर्व अन्वेषित क्षेत्र में शोधों के अंतर्गत ऐसे चरों के विषय में संकेत प्राप्त होते हैं जिन्हें महत्वपूर्ण प्रमाणित किया जा चुका है|
- ❖ पूर्व सम्पादित कार्यों तथा अन्य कार्यों की, जिन्हें सार्थक ढंग से आगे बढ़ाया जा सकता है या लागू किया जा सकता है, सूचना प्राप्त होती है|

❖ किसी क्षेत्र विशेष के अंतर्गत निष्कर्षों की दृष्टि से संपन्न कार्यों की यथास्थिति का पता लगता है|

❖ लिए गए अनुसंधान विषय में किस विधि का प्रयोग उपयुक्त होगा , कौन से उपकरण उचित होंगे , किस प्रकार की सांख्यिकी का प्रयोग किया जाएगा इत्यादि कि जानकारी मिलती है|

❖ लिए गए अनुसंधान विषय की सफलता तथा इसकी उपयोगिता के संबंध में पूर्व अनुमान लगाया जा सकता है|

❖ समस्या के समाधान हेतु अनुसंधान की समुचित विधि का सुझाव देता है|

❖ यह अब तक उस क्षेत्र में से हो चुके कार्य की सूचना देता है तथा समस्या के अध्ययन में सूझ पैदा करता है|

## 2.2 ऐतिहासिक विरासतों से सम्बन्धित शोध अध्ययन

प्रस्तुत लघु शोध में कालिंजर दुर्ग से सम्बन्धित साहित्य का अध्ययन किया गया, जिसमें शोधकर्ता द्वारा प्राप्त निष्कर्षों को निम्न बिन्दुओं द्वारा स्पष्ट किया जा सकता है-

- **सिंह रमिता (2001)** ने *"कालिंजर की सांस्कृतिक एवं ऐतिहासिक महत्व तथा पर्यटन विकास की संभावनाएँ"* पर अध्ययन किया| परिणामस्वरुप उन्होंने यह पाया कि पर्यटकों की दृष्टि से अभी तक कालिंजर अभावग्रस्त है| यहाँ पर आवागमन के साधनों का, पर्यटकों हेतु, मार्गदर्शक और बहुत सी सुविधाओं का अभाव है, जिसके कारण यहाँ का विकास संभव नही हो सका|

- **चौरसिया, पूजा (2019)** ने माध्यमिक स्तर के विद्यार्थियों में कालिंजर दुर्ग की ऐतिहासिक विरासत के प्रति जागरूकता का अध्ययन।
- विद्यालयों में समय-समय पर सांस्कृतिक कार्य किए जाएं।
- लोगों को जागरूकता के लिए संगोष्ठिओं एवं कार्यशाला का आयोजन किया जाए।
- कालिंजर क्षेत्र के ऐतिहासिक स्थलों की विश्व ऐतिहासिक धरोहर घोषित किया जाए।
- कालिंजर तक आवागमन में साधनों का विकास तीव्र गति से किया जाए।
- कलिंजर में विकास प्राधिकरण की स्थापना तथा इसे मॉडल टाउन के रूप में विकसित किया जाए।

## 2.3 जागरूकता से सम्बन्धित शोध अध्ययन

प्रस्तुत शोध अध्ययन में अन्य ऐतिहासिक विरासतों से सम्बन्धित विभिन्न सम्बन्धित साहित्य का अध्ययन किया गया, जिसमें शोधकर्ताओं द्वारा प्राप्त निष्कर्षों को निम्न बिन्दुओं द्वारा स्पष्ट किया जा सकता है-

- **राव, भार्गव दिगमुरती (1995)** ने "भावी शिक्षकों में जनसंख्या के प्रति जागरूकता स्तर का अध्ययन करना" विषय पर शोध कार्य किया। प्रमुख शोध उद्देश्य में भावी शिक्षकों में जनसंख्या शिक्षा के प्रति जागरूकता स्तर को प्रभावित करने वाले कारकों का अध्ययन करना।
- **भट्टाचार्य, जी.सी. (1996) ने "** वाराणसी में प्राथमिक कक्षाओं की छात्राओं व उनके अभिभावकों में पर्यावरणीय जागरूकता का अध्ययन" विषय में शोध कार्य किया। उपरोक्त शोध कार्य के शोध उद्देश्यों में वाराणसी में तृतीय और पंचम कक्षाओं में पढ़ने

वाली छात्राओं और इनके अभिभावकों में पर्यावरणीय जागरूकता का स्तर ज्ञात करना था। अनुसंधानकर्ता ने न्यादर्श में कक्षा तृतीय के 110 लड़के व 180 लड़कियाँ तथा कक्षा पंचम के 91 लड़के व 89 लड़कियाँ व उनके 269 अभिभावक पाँच विद्यालयी वर्गों के अन्तर्गत चयन किए। सिंह और राव द्वारा प्रयोग किया गया पर्यावरणीय जागरूकता मापनी उपकरण के रूप में आँकड़ों के संकलन हेतु प्रयोग किया गया। शोध निष्कर्ष में पाया गया कि कक्षा तृतीय व पंचम के विद्यार्थियों में पर्यावरणीय जागरूकता के उन्मुखीकरण , अभिवृत्ति और उत्तरदायित्व संबंधी कारों के संबंध में कोई भेद नहीं पाया गया। कक्षा तृतीय व पंचम के छात्राओं व उनके अभिभावकों में पर्यावरणीय जागरूकता में सह-संबंध सार्थक पाया गया।

- **अग्रवाल, प्रदीप कुमार (2002)** ने "माध्यमिक स्तर के पाठ्यक्रम में चल रही जनसंख्या शिक्षा के प्रति अध्यापकों एवं विद्यार्थियों के ज्ञान एवं अभिवृत्ति और अभिभावकों की जागरूकता का विभिन्न संगठनों द्वारा किये जाने वाले विविध प्रयासों के संदर्भ में" विषय पर शोध कार्य किया गया। उपरोक्त शोध कार्य के शोध उद्देश्य में जनसंख्या शिक्षा के प्रति विद्यार्थियों के ज्ञान एवं अभिवृत्ति की जागरूकता का अध्ययन करना था।

- **रामसजीवन (2006)** ने *"बुंदेलखंड के दुर्ग एक ऐतिहासिक अध्ययन"* में पाया की सम्पूर्ण बुंदेलखंड में प्राचीनकाल से लेकर उत्तर मध्य युग तक 400 से अधिक दुर्ग थे| जिनमें से अधिकाँश दुर्ग नष्ट हो चुके हैं| शोध प्रबंध के माध्यम से दुर्ग का पर्याप्त बोध हुआ इनकी वास्तु विधि का बोध हुआ |दुर्ग में उपलब्ध आवासीय स्थल , धर्मस्थल, जलाशय तथा सामाजिक स्थलों का बोध हुआ | अनेक दुर्गों में प्राचीन वेशभूषा के चित्र

अस्त्र-शस्त्र आभूषण आदि भी देखने को मिले जो विभिन्न संग्रहालयों में संग्रहित हैं | साथ ही इस शोध प्रबंध के माध्यम से बुंदेलखंड में पर्यटन व्यवसाय को प्रोत्साहन मिलेगा जो व्यक्ति बुंदेलखंड में पर्यटन के दृष्टिकोण से आते हैं, वह इन दुर्गों को देखेंगे जिससे सरकार की आर्थिक आय उपलब्ध होगी तथा जो समस्याएं पर्यटन के लिए यहाँ हैं उनका भी समाधान होगा| इसके साथ ही आवासीय स्थल बनेंगे तथा बेरोजगार युवकों को अनेक प्रकार के रोजगार पर्यटन व्यवसाय के माध्यम से उपलब्ध होंगे|

## 2.4 समीक्षात्मक निष्कर्ष

उपर्युक्त विवरण से स्पष्ट है कि शोधकर्ता ने वर्तमान अध्ययन से संबंधित पिछले शोध अध्ययनों की समीक्षा की है| इसमें कुछ समाचार पत्रों तथा शोध अध्ययनों से जानकारी प्राप्त की| संबंधित अध्ययनों की समीक्षा से पता चलता है कि, बुंदेलखंड के चित्रकूट जिले की ऐतिहासिक विरासत से संबंधित अध्ययनों की संख्या बहुत कम है | शोध से संबंधित **बुंदेलखंड में पर्यटन विकास नियोजन मड़फा के विशेष संदर्भ में** तथा **बुंदेलखंड के दुर्ग एक ऐतिहासिक अध्ययन** का अध्ययन किया इसके अलावा **मड़फा की सांस्कृतिक एवं ऐतिहासिक महत्व तथा पर्यटन विकास की संभावना** एँ का अध्ययन किया | अध्ययनों के उपरांत शोधकर्ता ने **"माध्यमिक स्तर के विद्यार्थियों में मड़फा दुर्ग की ऐतिहासिक विरासत के प्रति जागरूकता का अध्ययन "** को वर्तमान में आवश्यक मानते हुए शोध अध्ययन करना उचित समझा| प्रस्तुत अध्ययन विद्यार्थियों में ऐतिहासिक विरासत के प्रति समझ विकसित करने में मदद करेगा|

# अध्याय तृतीय
# मडफा दुर्ग: एक परिचय

## 3.1 ऐतिहासिक पृष्ठभूमि

बुंदेलखंड क्षेत्र में चित्रकूट जिले में स्थित पौराणिक संदर्भ वाला एक ऐतिहासिक दुर्ग है भारतीय इतिहास में सामरिक दृष्टि से यह किला काफी महत्वपूर्ण रहा है। विश्व धरोहर स्थल प्राचीन नगरी कालिंजर दुर्ग के निकट ही स्थित है।यह एक पहाड़ी की चोटी पर स्थित है। इस किले में अनेक स्मारकों और मूर्तियों का खजाना है। इन चीजों से इतिहास के विभिन्न पहलुओं का पता चलता है चंदेलो द्वारा बनवाया गया यह किला चंदेल वंश के शासनकाल की भव्य वास्तुकला का उदाहरण है इस किले के अंदर कई भवन व मंदिर है। इस विशाल किले में जिन पर बारीक डिजाइन और नक्काशी दार की गई है किले में भगवान शिव की पंचमुखी मूर्ति भी है।

मडफा दुर्ग ,भारतीय राज्य उत्तर प्रदेश के चित्रकूट जिला स्थित एक दुर्ग है। बुंदेलखंड क्षेत्र में विंध्य पर्वत पर स्थित एक श्रंखला है। मड़फा उत्तर प्रदेश तथा मध्य प्रदेश में विस्ताण विन्ध पर्वत श्रंखला से वेष्टित है और इसी की एक पर्वतीय चोटी पर स्थित है यह देश के जिस भूभाग में स्थित है वह प्राक मौर्य युग में चेदि गुप्त युग में डंहला, वर्दन युग चन्देली युग में जे जाक भक्ति और वर्तमान में बुंदेलखंड के नाम से अभिहित किया जाता है। शैल मालाओं से आवृत इस स्थान की आकृति मण्डप के सदृशा हैं। कुछ विद्वान इसके नामकरण का आधार इसी आकृति को मानते हैं, जबकि स्थानीय परंपरा और उनके बुद्धिजीवी मड़फा को माण्डव्य का अपभ्रंश कहते हैं ।मेरी दृष्टि से मड़फा का लोग विश्रित होना अधिक संभव एवं समाचीन है प्राचीन ग्रंथों में इसका

मण्डप नाम मिलता है। यहां पर वि .स. 1404 के एक अभिलेख में इस स्थान का नाम मधप्पा अंकित है। इसमें मुर्धन्य संघोष अल्पप्राण ड का दन्त्य सघोष महाप्राण ध हो जाना संभव है। विदेशी इतिहासकार टीफेन्थेलर द्वारा 18वीं सदी ईस्वी के मध्य में यहां किये गये सर्वेक्षण के दौरान इस स्थान का नाम मंडेफा ज्ञात हुआ था। मंडेफा शब्द मण्डप का ही विकसित रूप है। इस ग्रंथ में मडफा के वृहद अध्ययन की दृष्टि से कर्वी तहसील के दक्षिणी पश्चिमी भाग के साथ बांदा जनपद की अतर्रा तहसील के दक्षिणी पूर्वी तथा मध्यप्रदेश के सतना जनपद की रघुराजनगर तहसील के अतर्रा भाग को सम्मिलित किया गया है क्योंकि मड़फा से संबंधित कई महत्वपूर्ण धार्मिक पुरातात्विक स्थल,जिन्हें इससे प्रथक करने करके देखना समाचीन नहीं है ,इस विस्तृत भूभाग के अंतर्गत स्थित है। प्रस्तुत अध्ययन में इस समूचे भूभाग को मड़फा क्षेत्र की संज्ञा से अभिहित किया गया है।

### 3.2 भौगोलिक स्थिति

मड़फा दुर्ग जिस पर्वत पर निर्मित है वह दक्षिणी पूर्वी विंध्याचल पर्वत श्रेणी का भाग है यह समुद्र तल से 378 मीटर की ऊंचाई पर बना है। प्रस्तुत अध्ययन का केंद्र (मुख्य या प्रधान स्थान) मड़फा है। यह 25'9 उत्तरी अक्षांश तथा 80'45 पूर्वी देशांतर के मध्य उत्तर प्रदेश के वर्तमान चित्रकूट जनपद की कर्वी तहसील के दक्षिण पश्चिम भाग में करवी कलिंजर मार्ग पर स्थित है। मानपुर के समीपी धरातल से लगभग 316 मीटर है। यह विंध्य पर्वत के अन्य पर्वत जैसे कालिंजर पर्वत , फतेहगंज पर्वत, पाथर कछार पर्वत, बृहस्पति कुंड पर्वत आदि के किनारे बना हुआ है। ये पर्वत बड़ी चट्टानों से युक्त है इस क्षेत्र की मानवीय दशा का ज्ञान प्राप्त करने के लिए यहां की भौगोलिक परिस्थितियों की जानकारी प्राप्त करना आवश्यक हो जाता है। यह क्षेत्र कर्क रेखा के समीप स्थित है और इसकी भूरचना अधिकांश चट्टानी है अतएव ग्रीष्म ऋतु के मई एवं जून के महीने में यहां

का तापमान 40 सेंटीग्रेड तक बढ़ जाता है। यहां ये दो महीने बहुत गर्म सूखे और झुलसाने वाले होते हैं। इन महीनों में यहां जो गर्म हवाएं चलती हैं, उन्हें लू कहते हैं। शीतकाल में दिसंबर एवं जनवरी में यहां का तापमान 16 सेंटीग्रेड से लेकर 25 सेंटीग्रेड के बीच रहता है। इस क्षेत्र में औसतन वर्षा 94 सेंटीमीटर होती है। जिससे जुलाई से अक्टूबर के मध्य 85 सेंटीमीटर तथा शेष 10 सेंटीमीटर अगले 8 महीनों में होती है। इधर कई वर्षों में यहां वर्षा अपर्याप्त मात्रा में हो रही है, वर्षा की अपर्याप्त के कारण इस क्षेत्र में कुछ गांवो में पीने की जल की भी कमी हो जाती है। ग्रीष्म ऋतु में तालाब, पोखर व कुएं या तो सुख जाते हैं अथवा पानी बहुत कम हो जाता है, जिसमें पानी के लिए क्षेत्र के अधिकांश भाग में त्राहि-त्राहि मच जाती है।

## 3.3 पुरातन तपोवन मड़फा

वैदिक आर्य ऊर्ध्वचेता जाति के लोग थे। उनकी चिन्ता हर प्रकार से व्यक्ति और जाति को ऊँचा उठाने की थी। वे जीवन को सर्वाङ्ग सम्पूर्ण बनाना चाहते थे और इसके लिए वे तप करते थे। उस समय तप ही समस्त उद्देश्यों का दाता था। तप अर्थात् जीवन की प्रयोगशाला में यथार्थ परख द्वारा कठोर साधना। प्राचीनकाल में आर्य तपस्वियों के साधना-मनन केन्द्र या आश्रम प्राय: एकान्त कानन में बिखरे हुए थे। वाल्मीकि रामायण (करीब ६००० वर्ष पूर्व) से ज्ञात होता है कि श्रीराम के में चित्रकूट क्षेत्र में वाल्मीकि , अत्रि, शरभंग, सुतीक्ष्ण, माण्डकर्णि, अगस्त्य आदि ऋषि-मुनियों ने अपने-अपने तपोवन बड़ी सात्विक भव्यता के साथ बना रखे थे। उस समय इस देश में तपोवनों का जाल बिछा हुआ था। तपोवन जैसा कि नाम से ही स्पष्ट है तपस्या करने के ये स्थान वनों में हुआ करते थे। यहाँ यह बता देना न होगा कि इन तपोवनों में पारिवारिक एवं सामाजिक जीवन था और ये आत्मनिर्भर थे। प्रायः सभी तपोवनों में विद्याकुल थे , जहाँ छात्र एवं छात्राएँ ज्ञान विज्ञान की विभिन्न शाखाओं का अध्ययन करते थे। ये तपोवन हमारे देश की संस्कृति के अद्भुत केन्द्र रहे हैं। यहाँ वेद , आरण्यक तथा उपनिषदों आदि विराट् साहित्य की

रचना हुई है और यहीं उस युग के महान् विचारक (ऋषि-मुनि) आवश्यकतानुसार समय-समय पर एकत्र होकर देश की तत्कालीन सामाजिक वैचारिक स्थिति आदि पर अति गंभीर विचार-विमर्श कर आवश्यक नियम बनाते थे। इन तपोवनों में बनाये गये नियमों से हमारे देश का समाज प्रेरणा व मूल्यबोध प्राप्त करता रहा है।

चित्रकूट के सन्निकट स्थित मड़फा भी पुरातनकाल से ही ऋषियों-मुनियों का प्रिय तपोवन रहा है। विविध पुराणों के अनुसार यहाँ सृष्टिकालीन महर्षि भृगु को पुलोमा नामक पत्नी से उत्पन्न उनके पुत्र च्यवन रहा करते थे । यही वह विश्वामित्र का स्वर्ग की अप्सरा मेनका से संपर्क स्थापित हुआ था। यहां यह ध्यातव्य है कि विश्वामित्र कि यह पूरी वंश परंपरा है। यहां सभी को विश्वामित्र कहा जाता है । जिन विश्वामित्र ने राम लक्ष्मण को शिक्षा दी थी । वह बिस्वा मित्र के पूर्ववर्ती हैं। जिन्होंने मेनका से संपर्क स्थापित कर शकुंतला को जन्म दिया था । महर्षि मांडव के पूर्व यहां कई ऋषियों द्वारा तपस्या किए जाने के उल्लेख मिलते हैं किंतु इस तपोवन को लेखनी ख्याति मांडप द्वारा यहां कठोर तप किए जाने के बाद मिली है । आइए अपनी संस्कृत के विभिन्न अंगों की नीव डालने वाले तपोवन मड़फा से संबंधित अपने कतिपय महान पुरखों के परिचय और महिम्मगान द्वारा उन्हें अपनी श्रद्धांजलि चढ़ाएँ।

### 3.3.1 महर्षि गौतम

महर्षि गौतम अंगिरस वंशीय दीर्घतमस के पुत्र थे। उनके वंशज का उद्गम अंगीरा ऋषि से हुआ था और अंगीरा ऋषि मड़फा क्षेत्रअंतर सामसूत्र आश्रम में रहते थे। उनके संबंध में एक स्वतंत्र लेख किसी ग्रंथ में आगे दिया जा रहा है । महर्षि गौतम



चित्र संख्या - 3.1 महर्षि गौतम

न्याय दर्शन के प्रणेता ऋषि थे। उनका नाम भारतीय परंपरा का एक अति प्राचीन नाम है । वैवस्वत मन्वंतर के सप्तऋषियों में गौतम जी एक कृषि हैं । महाराज मनु ने उन्हें गोत्र प्रवर्तक ऋषि माना है । पदम पुराण तथा स्कंद पुराण के अतिरिक्त महाभारत में भी उनका उल्लेख हैं । महाभारत के अनुसार गौतम मेघा अतीत के नाम से प्रसिद्ध थे । प्रथम शताब्दी ईस्वी के महाकवि भास ने मेधातिथि में न्याय दर्शन के रूप में उल्लेख किया है।

## 3.3.2 महर्षि माण्डव्य



चित्र संख्या - 3.2 महर्षि माण्डव्य

महर्षि माण्डव्य का प्राचीनतम ऐतिहासिक सन्दर्भ महाभारत के आदि पर्व में मिलता है , जिससे ज्ञात होता है कि वे परम धैर्यवान्, सब धर्मों के ज्ञाता , सत्यनिष्ठ एवं तपस्वी थे। वे अपने आश्रम के द्वार पर एक वृक्ष के नीचे मौनव्रत धारण करके तपस्या कर रहे थे। एक दिन उनके आश्रम पर चोरी का माल लिये हुए कुछ लुटेरे आये। उन लुटेरों का बहुत से राजसैनिक पीछा कर रहे थे। लुटेरे चोरी का माल महर्षि के आश्रम में रखकर वहीं छिप गये। शीघ्र ही उनका पीछा करने वाले सैनिक भी वहाँ महर्षि माण्डव्य आ पहुँचे। सैनिकों ने तपस्यारत महर्षि माण्डव्य को देखकर उनसे लुटेरों के सम्बन्ध में जानकारी चाही ; किन्तु तपस्यारत महर्षि मौन रहे। तब सैनिकों ने आश्रम में ही | लुटेरों को खोजना प्रारम्भ किया और वहीं छिपे हुए चोरों तथा चोरी के माल को पा लिया।सैनिकों के मन में महर्षि के प्रति संदेह उत्पन्न हो गया। वे चोरों के साथ उन्हें भी बाँधकर राजा पास ले गये और राजा से सब बातें बतायीं।राजा ने चोरों के साथ महर्षि को भी प्राणदण्ड की आज्ञा दे दी। रक्षकों ने महर्षि को शूली पर चढ़ा दिया। धर्मात्मा ब्रह्मर्षि माण्डव्य दीर्घकाल तक महर्षि माण्डव्य शूली पर उस वहाँ शूल भोजन के न अग्र मिलने भाग पर पर भी बैठे उनकी रहे। रक्षकों मन्त्रियों ने बहुत के दिनों साथ तक परामर्श उन्हें करके शूल पर राजा बैठे ने देख शूली राजा पर बैठे को

सूचना हुए महर्षि दी। माण्डव्य के लिये प्रार्थना से अज्ञानवश की। महर्षि किये ने गये राजा अपने को क्षमा अपराध कर के दिया लिए। राजा क्षमा ने माँगते उन्हें हुए शूली प्रसन्न से उतार होने कर शूल के अग्रभाग के सहारे उनके शरीर के भीतर से शूल को निकालने का प्रयास किया; किन्तु सफल न होने पर उन्होने उस शूल को मूलभाग में काट दिया। तब से महर्षि माण्डव्य शूलाग्रभाग को अपने शरीर के भीतर लिए हुए ही विचरने लगे थे। शूल के अग्रभाग को अणी कहते हैं, उससे युक्त होने के कारण वे महर्षि तभी से 'अणी-माण्डव्य' कहलाने लगे। वाल्यावस्था में पतिंगों के पुच्छभाग में सींक घुसेड़ने के फलस्वरुप धर्मराज ने उन्हें यह दण्ड दिया था ; जबकि धर्मशास्त्र के अनुसार जन्म से लेकर बारह वर्ष की आयु तक बालक जो कुछ भी करेगा , उसमें अधर्म नहीं होगा; क्योंकि उस समय तक बालक को धर्मशास्त्र के आदेश का ज्ञान नहीं हो पाता। इसी आधार पर महर्षि माण्डव्य के शाप से धर्मराज ने शूद्र योनि में विदुर के रुप में जन्म लिया था। महाभारत के शान्ति पर्व में भीष्म द्वारा युधिष्ठिर से माण्डव्य तथा परम वैराग्यवान् ('मिथिलायां प्रदीप्तायां न मे दहति कश्चन्' का उत्तर देने वाले), निमि के वंशज देवरात जनक के संवाद का उल्लेख किया गया है। इससे भी पता चलता है कि महर्षि माण्डव्य महाभारत के पूर्व के एक अति प्रतिष्ठित ऋषि थे। महर्षि माण्डव्य दीप्त तेजस्वी भृगु के गोत्र-प्रवर्तकों में से एक हैं। इनके तपोबल के सम्मुख बड़े-बड़े तपोनिष्ठों को भी झुकना पड़ा है। इनका तप: सामर्थ्य इनके शापों में दृष्टिगत होता है। आनुवांशिक क्रम से संजीवनी विद्या पर इनका भी आधिपत्य था।

पारिवारिक पृष्ठभूमि के कारण महर्षि माण्डव्य ने 'पाप प्रमोचन तीर्थ' के नाम से ख्यात मड़फा की सुरम्य पहाड़ी पर अपना आश्रम बनाया था। यहाँ का पर्वतीय प्राकृतिक दृश्य अत्यन्त आकर्षक, मनोरम तथा सुषमा सम्पन्न है। पहाड़ी से अनेक झरने झरते हैं तथा नीचे 'पाप मोचन' नामक एक प्रसिद्ध सरोवर है। इसका पौराणिक नाम 'न्यानोदक कुण्ड' है। मान्यता है कि इसके जल में नियमित स्नान करने से कुष्ठ ठीक हो जाता है। यहाँ पर पहाड़ी में अनेक गुफाएँ प्राप्त हैं,

जिनमें तपस्वियों का निवास बताया जाता है। पहाड़ी पर स्थित वर्तमान कुटी नामक स्थान से दक्षिण की ओर थोड़ी नीचे एक प्राकृतिक गुफा है। लगभग २०० वर्ष पूर्व कुटी में निवास करने वाले प्रतिष्ठित संत सूरदास जी के अनुसार न्यानोदक कुण्ड, मड़फा यह गुफा महर्षि माण्डव्य की पायी क्षेत्रीय में इसी , जो मान्यतानुसार गुफा दूसरों के समक्ष के लिये माण्डव्य अत्यन्त दुर्लभ के घोर हैं। नाम तपस्या पौराणिक काल में यह बड़ा प्रसिद्ध स्थान था। क्षेत्रीय मान्यता अनुसार माण्डप के नाम पर ही इसका नाम मड़फा पड़ा।

### 3.3.3 महर्षि जाबालि


चित्र संख्या - 3.3 महर्षि जाबालि

भृगुकुल गोत्राकार श्रषि जाबालि भी मड़फा में बहुत समय तक रहे। यही दनकी पुत्री पिंगला से जिसका दूसरा नाम बटिका था महर्षि वेदव्यास का विवाह हुआ था। । समीपस्थ व्यास कुण्ड इस पौराणिक सम्बन्ध की मधुर स्मृतियों का आज भी गवाह है। पुत्री पिंगला के विवाहोपरान्त जाबालि अपने दूसरे पैतृक तपस्या स्थल भृगुतुङ्ग च ले गये थे। जबकि वेदव्यास जी व्यास कुण्ड के समीप पर्याप्त समय तक रहे हैं। महाभारत के वन पर्व में तीर्थ यात्रा के क्रम में उनके द्वरा यहाँ के वनाञ्चल महर्षि जाबालि में विद्यमान विभिन्न तीर्थाश्रमों के विशद वर्णन से यह सुस्पष्ट होजाता है कि उन्हें यहाँ का सूक्ष्म और प्रत्यक्ष ज्ञान था। इससे इस क्षेत्र में उनके दीर्घकालीन निवास एवं परिभ्रमण की पुष्टि होती है। यहाँ संक्षेप में महर्षि व्यास के इस विवाह की ऐतिहासिक कहानी की पृष्ठभूमि प्रस्तुत कर देना भी अनुचित न होगा। इस विवाह के पूर्व व्यास जी ने कश्यप और प्राधा की कन्या घृताची से शुकदेव नामक परम ज्ञानी तथा वैराग्यवान् पुत्र उत्पन्न किया था ; किन्तु शुकदेव को वाल्यावस्था में ही वैराग्य हो गया। वे सब कुछ छोड़कर जंगल की ओर चल पड़े। विरह में पागल पिता व्यास उन्हें बुलाते रहे-द्वैपायनो विरह कातर आजुहाव (भागवत पुराण,

मंगलाचरण) परन्तु वे चले गये और जब शुकदेव ने निर्णय कर लिया कि अब उन्हें शरीर यात्रा कर लेनी है ; तो उन्होंने कैलाश के शिखर पर जाकर समाधि लगा ली और प्राण त्याग दिये। वेदव्यास अपने ज्ञानी पुत्र द्वारा योगमृत्यु का वरण कर लिये जाने पर पुत्र वियोग से सन्तप्त होकर अत्यन्त दु: खी रहने लगे। कुछ दिनों बाद अपनी माता सत्यवती का स्मरण करके उस श्रेष्ठ पर्वत को त्याग कर व्यास जी अपने जन्म स्थान पर चले आये।

## 3.3.4 महर्षि पतञ्जलि

भारतीय दार्शनिक चिन्तन तत्व-निरुपण की विविध प्रणालियों में बँटकर छह प्रमुख धाराओं में वर्गीकृत है। इन्हें ही सांख्य , न्याय, वैशेषिक, योग, पूर्व मीमांसा और उत्तर मीमांसा या वेदान्त के नाम से अभिहित किया जाता है। सामूहिक रुप से ये' षड्दर्शन कहलाते हैं। महर्षि पतञ्जलि योग दर्शन के आद्य प्रवर्तक थे। उनकी माता का नाम गोणिका था और वे गोनर्द देश के रहने वाले थे। किन्तु उन्होंने चित्रकूट के



चित्र संख्या - 3.4 महर्षि पतञ्जलि

सुरम्य वन्य प्रदेश मड़फा महर्षि पतञ्जलि अपना साधना केन्द्र बनाया था। की पतञ्जलि वे प्रसिद्ध पतञ्जलि आयुर्वेदज्ञ समीपस्थ ग्रन्थ ने ने भविष्य योगिराज विशेष योग मड़फा तथा-पुराण प्रतिभा दीर्घायुषी सूत्र दत्तात्रेय की ' तथा के पहाड़ी प्राप्त अनुसार व्याकरण का थे पर। की मानसिक कहा साधना सरस्व ती थी के जाता , जिसके महान् शिष्यत्व की मन्त्र है थी ग्रन्थ कि आधार। से स्वीकार योग' दुर्गा महाभाष्य पर जी के उन्होंने कर प्रधान को ' की उनकी प्रसन्न रचना योग स्तम्भ कर जन्मभूमि दर्शन की महर्षि महर्षि थी के। उपलब्ध महापुरुषों नहीं उल्लिखित ने है भी। कहा यहाँ विभूतियों जाता तपस्या है कि की के महर्षि है अतिरिक्त किन्तु मार्कण्डेय उन भी सबकी समय, चिकित्सा प्रामाणिक-समय विज्ञान पर जानकारी कतिपय के प्रारम्भिक आज अन्य आचार्य पुनर्वसु और पराशर , जैनधर्म के' गणधर मण्डिक , करुणावतार भगवान् बुद्ध, योगेश्वर

गोरखनाथ की शिष्य परम्परा के सिद्धगुरु दीपक नाथ तथा महाराज छत्रसाल के धार्मिक गुरु महामति प्राणनाथ ने भी यहाँ कुछ काल तक साधना की है। विन्ध्यपर्वत श्रृंखला का यह श्रृंग प्राचीन ऋषियों-मुनियों का पावन तपोवन है। यहाँ आज भी सन्त-महात्मा साधना करते रहते हैं।

### 3.3.5 मड़फा और श्रीराम

वाल्मीकि रामायण से इस जनश्रुति की पुष्टि होती है कि श्रीराम ने अपनी वनवास-अवधि के दस वर्ष चित्रकूट क्षेत्र के इसी भूभाग में व्यतीत किये हैं। इस अवधि में उन्होंने कहीं दस महीने, कहीं साल भर, कहीं चार महीने, कहीं पाँच या छह महीने, कहीं इससे भी अधिक समय (अर्थात् सात महीने), कहीं उससे भी अधिक (आठ महीने), कहीं आधे मास अधिक अर्थात् साढ़े आठ महीने, कहीं तीन महीने और कहीं ग्यारह महीने तक निवास किया है। अपने इस भ्रमण काल में श्रीराम ऋषियों की तप: स्थली मड़फा भी पहुंचे थे और अपना कुछ समय यहाँ बिताया था। पहाड़ी के ऊपर जैन मन्दिरों के उत्तर-पूर्व ढलान की ओर अरी में सीता-रसोई नामक स्थान है। यद्यपि समय-समय पर इसके जीर्णोद्धार के साक्ष्य दृष्टिगत हो रहे हैं, तथापि प्राचीन कक्ष का मूल स्वरुप अद्यावधि विद्यमान है। इसके उत्तर दिशा में मणिकूट पर्वत पर सीता-शैय्या नामक स्थान है। स्थानीय परम्परा और बुद्धिजीवी श्रीराम आदि के यहाँ आगमन और निवास के साक्ष्य के रूप में इनका उल्लेख करते हैं। कहा जाता है कि द्वापर के अन्त में, महाभारत युद्ध के कुछ समय पहले अपने वनवास के समय पाँडवों ने भी अपना कुछ समय यहाँ बिताया था। पहाड़ी के पार्श्व में प्रवाहित ' पाण्डवा नाला' को पाँडवों के यहाँ आगमन और निवास के स्मारक के रूप में प्रस्तुत किया जाता है।

### 3.3.6 आचार्य चरक और मड़फा

स्थानीय परम्परा इस स्थान को आरोग्य मनीषी आचार्य चरक का निवास स्थल मानती है। ध्यातव्य है कि आचार्य चरक केवल संहिता ग्रन्थों के प्रणयन में ही संलग्न नहीं रहते थे, अपितु वे घूम-घूम कर इधर से उधर विचरण कर , जहाँ भी रोगियों की सूचना मिलती थी , वहाँ पहुँच कर, उनकी चिकित्सा किया करते थे। इसी कल्याणकारी विचरण क्रिया से उनका ' चरक' नाम प्रसिद्ध हो गया। संभव है इसी संदर्भ में अथवा इस क्षेत्र में बहुतायत से उपलब्ध अनेक दुर्लभ औषधीय वनस्पतियों की दृष्टि से उनका यहाँ आना-जाना रहा हो। इस अप्सरा स्थल के ' की द्वारा चरक प्रसिद्धि यहाँ' शब्द स्थित कुष्ठ कुष्ठ निवारक न्यानोदक अर्थ में तीर्थ भी कुण्ड प्रयुक्त के में रूप स्नान होता में रही रहा करने है है से। और कुष्ठग्रसित उसके पौराणिक कुष्ठ दीर्घा-मुक्त काल नामक होने में दिया इस वेदवती का है अपमान। उल्लेख आश्रम ; एक जिसका द्वारा से अन्य स्थित मिलता कुपित क्षमा प्रचलित अनुपालन न्यानोदक-याचना इन्द्र है और ने कथा उसे कर किये तभी कुण्ड वह कुष्ठ के जाने से अनुसार में पुनः ग्रसित यह स्नान पर पूर्ववत् कुण्ड दया होने रूपवती करने-'द्रवित दीर्घा का सौन्दर्यमयी से शाप कुष्ठ अप्सरा बावली इन्द्र दे-ने मुक्त दिया ' उसे वेदवती हो के। होने गयी माण्डव्य नाम शापित। का द्वारा से उपाय कुष्ठ किये भी ऋषि ख्यात ग्रसित बता गये के इन कथाओं में दो तथ्यों से सत्यांश आभासित होता है , प्रथम यह कि पुराणों कहा गया में ऋषिराजनगर है और द्वितीय से यह अभिहित कि यहाँ इस स्थित पहाड़ी न्यानोदक पर अप्सराओं कुण्ड में का स्नान आवास करने-स्थल तथा समीपस्थ बनिहारिक , नामक गाँव-जहाँ गेरु की खदान है- के पानी का क्वाथ पीने से अनेक कुष्ठी कुष्ठ-मुक्त हो गये हैं। कुछ विद्वानों के मतानुसार इसकी चरक (कुष्ठ) निवारक क्षमता के कारण ही कालान्तर में इस स्थान को आरोग्य-मनीषी आचार्य चरक से सम्बद्ध कर दिया गया है। प्राचीनकाल में हमारे देश में ऋषियों के आश्रमों में कभी छोटे और कभी बड़े स्तरों पर धार्मिक साधकों की सभाएँ , संगोष्ठियाँ एवं शास्त्रीय चर्चायें

होती रहती थीं। महर्षि दधीचि के वंशधर पिप्पलाद ; स्वाध्याय, और तपस्या के धनी आचार्य श्वेताश्वतर तथा कुलपति शौनक के आश्रम की संगोष्ठी , धर्मसभा विख्यात है। कालंजर उन स्थानों में से एक है , जिन स्थानों पर इस प्रकार की सभाएँ होती थीं। विल्सन ने कालंजर को धार्मिक साधकों की सभा अथवा एकत्रित होने का स्थान बतलाया है। उस समय कुछ विद्वान् ऐसे होते थे ; जो स्थान-स्थान पर विचरण कर शास्त्रीय चर्चा किया करते थे और इस प्रकार अपने ज्ञान से लोगों को लाभान्वित किया करते थे। इन्हें चरक कहते थे ।

उपर्युक्त विवेचना से स्पष्ट कर देती है कि मड़फा पुरातन तपोवन एवं धार्मिक साधकों की संगोष्ठियोंका स्थल रहा है। प्राचीन काल में देश क बुद्धिजीवी अर्थात श्रषिमुनि यहाँ एकत्र होकर इन संगोष्ठियों में भाग लेते थे। उनकी संगोष्ठियों के कारण यह स्थान तीर्थस्थल माना जाने लगा। यहाँ इन संगोष्ठियोंका आयोजन महर्षि गौतम (मेधातिथि) के समय से आरम्भ हुआ प्रतीत होता है। इसलिये महर्षि कृष्ण द्वैपायन व्यास ने महाभारत नेइस स्थान का "मेधाविक तीर्थ" के रूप में उल्लेख किया है।

## 3.4 मडफा के दर्शनीय स्थल

मड़फा दुर्ग उत्तर प्रदेश के चित्रकूट जनपद में मानपुर के समीपस्त पर्वत शिखर पर स्थित है। समीपी धरातल से इसकी ऊंचाई 221 मीटर है ।पूर्व मध्यकाल में चंदेल राज्य में मड़फा, कलिंजर ,अजयगढ़ (जय दुर्ग) , महोबा(महोत्सव नगर) ,वारि दुर्ग, खजुराहो (खजूर वाटक),कीजिए गिरि ( देवगढ़ )तथा ग्वालियर (गोप गिरी), के आठ दुर्ग विशेष प्रसिद्ध थे। उस समय राज्य के प्रमुख अंगों में पर्वतीय दुर्गों की गणना की जाती थी ।यही कारण है कि सिर्फ शास्त्रों में दुर्ग सम्बन्धी पर्याप्त निर्देश प्राप्त है।

मडफा दुर्ग में अनेक दर्शनीय स्थल हैं जो पुरातात्विक दृष्टि से अत्यन्त महत्वपूर्ण हैं। वास्तुशिल्प की दृष्टि से उनका वास्तुशिल्प अत्यन्त उच्चकोटि का है। यह वास्तुशिल्प गुप्त युग से चंदेल युग तक का है। यहां पर ऐसे स्थल ही प्राप्त हुए हैं, जहां वास्तु कारों ने वास्तु विद्या का परिचय भी दिया है। यह स्थल निम्नलिखित है।

### 3.4.1 हाथी दरवाजा


चित्र संख्या - 3.5 हाथी दरवाजा

जैसे ही हम दुर्ग के ऊपर चढ़ते हैं तो सर्वप्रथम हमें एक द्वार के दर्शन होते हैं यह द्वार हाथी दरवाजा के नाम से प्रसिद्ध है। इसका निर्माण बलुए पत्थर से हुआ है। इसके विषय में यह कहा जाता है कि चंदेल शासक अपने युद्ध के दौरान हाथियों को वाहन के रूप में प्रयोग करते थे और इसी द्वार से उनका आना-जाना था। इसलिए इस द्वार का नाम हाथी दरवाजा पड़ा। यह चंदेलयुगीन वास्तुशिल्प का उत्कृष्ट नमूना है। इसकी तुलना कालिंजर दुर्ग के ऊपर नीलकंठ जाने वाले रास्ते में द्वार है, इसी प्रकार का एक द्वार जौहरा के सन्निकट है। इन द्वार स्तम्भों में उच्चकोटि की नक्काशी है तथा अन्दर अनेक स्तंभ है।

यह दुर्ग का मुख्य और अन्तिम अवशिष्ट द्वार है परकोटे के अंदर स्थित 8. 54 मीटर लंबा, 2.29 मीटर चौड़ा तथा 4. 42 मीटर ऊंचा अलंकृत द्वार स्थानीय लाल बलुए पत्थरों से निर्मित है। द्वार के अन्दर दोनों और 91 सेंटीमीटर की कुर्सी के ऊपर 6.25 मीटर लम्बी, 2.34 मीटर चौड़ी दलाने बनी है, जिन पर 2.62 मीटर ऊंचे 9-9 नक्काशीदार स्तंभों के ऊपर पत्थर की कड़ी रखकर छत बनाई गई है। इस दरवाजे के बाहर दोनों और दो बुर्ज बने हुए हैं, जिन पर दुर्ग की सुरक्षा के लिए तोपें रखी जाती थीं। वर्तमान में यह द्वार प्राचीर से सम्बद्ध नहीं है। प्राचीर धस्त हो जाने के कारण इसका प्रयोग भी नहीं होता। आगन्तुक इसके पास से सीधे दुर्ग में प्रविष्ट हो जाते हैं। हाथी

दरवाजा के अतिरिक्त दुर्ग में दो द्वार और थे। एक पश्चिम दिशा में कुरूहूं की ओर और दूसरा दक्षिण-पूर्वी कोने में खमरिया की ओर। पूर्व काल में इसके नाम दिशाओं पर थे, किन्तु वर्तमान में इन्हें समीपस्थ गांव के नाम के आधार पर क्रमशः 'कुरूहूं दरवाजा' तथा 'खमरिया' द्वार' कहा जाता है।

'कुरूहूं दरवाजा' दुर्ग की रसद आपूर्ति का गुप्त मार्ग था। इसके सामने एक बुर्ज उपलब्ध है। कहा जाता है कि इस पर भी तोप रखी जाती थी दुर्ग के दक्षिणी-पूर्वी कोने में भी एक भव्य राजद्वार के भग्नावशेष प्राप्त हैं। इसे 'खमरिया द्वार' कहा जाता है। प्राकृतिक सौंदर्य की दृष्टि से यह इस दुर्ग का सबसे सुरम्य भाग है। इस द्वार से खमरिया की ओर का जो दृश्य दिखाई देता है, इस द्वार के सामने भी दो बुर्ज बने हैं कहा जाता है कि राज परिवार इन्हीं बुजुर्गों में बैठकर मनोहरी दृश्य का अवलोकन किया करता था।

### 3.4.2 शिव मंदिर-

हाथी दरवाजे से थोड़ी दूर एक विशालकाय शिव मंदिर है। इस मंदिर की यह विशेषता है कि इसमें शिवलिंग नहीं है अपितु शिव की विशालकाय मूर्ति है, जिसकी तुलना नीलकंठ मंदिर के समीप सरग्वाह से लगे हुए निचले कुंड में की प्राप्त कालभैरव की मूर्ति से की जा सकती है। शिव की इस प्रतिमा में लगभग 18 भुजाएं हैं जो अनेक अस्त्र-शस्त्रों से युक्त हैं तथा शिव के कण्ठ में नरमुण्डो की माला है पैरों के नीचे दैत्य का शरीर है। ऐसा प्रतीत होता है कि तांडव नृत्य की मुद्रा है। यह मंदिर चंदेलकालीन है किंतु इनके भग्न होने के कारण यहां के निवासियों ने इसका पुनः जीणोद्धार कराया।


चित्र संख्या - 3.6 शिव मन्दिर

शिव मंदिर से लगभग 500 मीटर आगे कुटी नामक स्थान के वन मार्ग में दाहिनी ओर बारादरी एवं राज महल के ध्वसावशेष से प्राप्त हैं। राजमहल के समीप 'सीताराम स्वामी मंदिर' के भग्नावशेष देखे जा सकते हैं। इन भवनों की भव्यता का अनुमान उपर्युक्त शिव मंदिर के चतुर्दिक नवनिर्मित दालान में लगे बारादरी के अलंकृत, कलात्मक स्तम्भों से लगाया जा सकता है।

### 3.4.3 सरोवर एवं मंदिर अवशेष-

कुछ दूर चलने पर एक सरोवर उपलब्ध होता है जो जमीन के अंदर है।यह कालिंजर में नीलकण्ठ के समीप सरग्वाह नामक जलाशय जैसा प्रतीत होता है। इस सरोवर में लगा हुआ एक मंदिर भी है, जिसमें अब किसी प्रकार की कोई मूर्ति नहीं है परन्तु फिर भी यहां अनेक साधू संत अपना डेरा जमाए हुए हैं ऐसा लगता है कि



चित्र संख्या - 3.7 मन्दिर



चित्र संख्या - 3.8 सरोवर

चंदेल युग में इस स्थान पर कोई शिवमंदिर रहा होगा क्योंकि इसकी निर्माण शैली चंदेल युगीन है। इसके बाहर का भाग चन्देलयुगीन वास्तुशिल्प से सुसज्जित है।अनेक प्रकार की मूर्तियां अलंकरण की दृष्टि से इस स्थल की शोभा में वृद्धि करती है।

## 3.4.4 जैन मंदिर


चित्र संख्या - 3.9 जैन मन्दिर

इस स्थल से थोड़ी दूर पर दो जैन मंदिरों के अवशेष उपलब्ध होते हैं। ये जैन मंदिर वास्तुशिल्प की दृष्टि से पंचायतन नागरीय शैली के है। इनमें से एक मंदिर के ऊपर का शिखर ध्वस्त हो चुका है तथा दूसरा सुरक्षित है किन्तु इन मंदिरों में किसी प्रकार की मूर्ति अब गर्भग्रह में नहीं है।

## 3.4.5 मूर्ति अवशेष


चित्र संख्या - 3.10 मूर्ति


चित्र संख्या - 3.11

इन्हीं मन्दिरों से थोड़ी दूरी पर अनेक मूर्तियां वृक्षों के नीचे रखी हुई है। इनमें से कुछ मूर्तियां पूरी तरह सुरक्षित हैं और कुछ मूर्तिया लापरवाही के कारण खण्डित हो गई है। ऐसा है कि मूर्ति चोरों ने यहां की बेस कीमती मूर्तियां समय-समय पर चुराकर बेच डाली है। ये मूर्तिया ज्यादातर सम्बन्धित है तथा जैन तीर्थाकारों की भी हैं।

## 3.4.6 बारादरी-

यहां से कुछ दूर आगे बढ़ने पर जैन धर्म मंदिर से सम्बन्धित 12 छोटे-छोटे मंदिर उपलब्ध होते हैं, इन मंदिरों में ज्यादातर खण्डित मूर्तियां हैं। यहां के ग्रामीण वासियों ने धन के प्रलोभन में

प्रत्येक मंदिर के गर्भगृह  को गहराई से खोदकर स्थल को नष्ट करने का प्रयास किया है। वास्तुशिल्प की दृष्टि से यह मूर्तियां और मंदिर दोनों ही उच्च कोटि के प्रतीत होते हैं।

इन मंदिरों के संदर्भ में एक कहावत प्रचलित है कि जैन व्यापारी यहां से किसी स्थल की ओर जा रहा था, उसे मार्ग में अचानक असंख्य धन प्राप्त हुआ। इसलिए उसने यह सोचा कि वह मडफा पर्वत के ऊपर चैत्यालय का निर्माण कराएगा। इसी उद्देश्य को ध्यान में रखकर उसने मडफा दुर्ग पर अनेक मंदिरों का निर्माण कराया। यह घटना चंदेलयुग की है।

### 3.4.7 सरोवर

जैन मंदिरों के निकट की एक अति सुंदर सरोवर में मिलता है। जिसके चारों ओर पक्की दीवारें है तथा जल तक पहुंचने के लिए सोपान बनें हुए हैं। इस सरोवर में वर्षा ऋतु में जल उपलब्ध रहता है, शेष समय में जल नहीं रहता। अनुमान यह है कि मडफा के कभी यह सरोवर जलापूर्ति का प्रमुख स्थान रहा होगा।



चित्र संख्या - 3.12 सरोवर

### 3.4.8 गौरीशंकर गुफा

जैन बारादरी के आगे यहां पर्वत की सीमा समाप्त होती है वहां नीचे उतरने के लिए एक सकरा सा रास्ता है और कुछ दूर पर प क्की सीढ़ियां बनी हुई है। सीढ़ियों से नीचे उतरने पर गौरी शंकर गुप्ता मिलती है। इस स्थल में एक प्राकृतिक गुफा है यहां पर किसी तपस्वी ने बड़े  ही  कलात्मक ढंग से पूरी गुफा में राम राम लिखा है। इसी के बाहर शिव पार्वती की अनेक मूर्तियां प्राप्त होती है। कुछ चट्टानों में मूर्ति शिल्पकारों ने किसी विशेष रंग से



चित्र संख्या - 3.13 चन्देल कालीन बड़ा मन्दिर

पत्थरों में रेखाकृति बनाई हुई है, जिससे ऐसा प्रतीत होता है की मूर्ति निर्माण से पहले मूर्त शिल्पकार एक रेखा कृति प्रस्तर में बनाते थे और उसके पश्चात मूर्ति का निर्माण करते थे। इससे से तदयुगीन वास्तु एवं मूर्ति शिल्प का बोध होता है।

### 3.4.9 मडफा दुर्ग


चित्र संख्या - 3.14 मड़फा दुर्ग

मडफा दुर्ग कालिंजर दुर्ग जैसा ही था। कालिंजर की तरह एक सम्पूर्ण पर्वत को लाल बलुए पत्थरों की रक्षा प्राचीन से परिवेष्टित कर इसे दुर्ग का स्वरूप प्रदान किया गया था। जिस पर्वत पर यह दुर्ग निर्मित था, उसी की कगारें मैदान से एकदम सीधे ऊंची उठी हुई हैं, जिससे कोई भी आक्रमणकारी उसके शिखर पर स्थित दुर्ग तक आसानी से पहुंच नहीं सकता था। नीचे से पर्वत के शिखर तक पहुंचने के लिए कोई पक्का मार्ग नहीं है। इसकी तलहटी में बसे मानपुर, कुरहूं और खमरिया तीनों स्थानों से वहां तक वर्तमान में पगडंडी जैसे मार्ग से पहुंचा जाता है। इन तीनों में मानपुर वाला मार्ग अपेक्षाकृत अधिक सीधा तथा सुगम है। इसमें लगभग 50 मीटर की ऊंचाई तक पक्की सीढ़ियां बनी है।

# अध्याय चतुर्थ
# शोध अभिकल्प

## 4.1 शोध विधि

किसी भी अनुसंधान की मुख्यतया तीन श्रेणियाँ होती हैं|

- ❖ ऐतिहासिक विधि
- ❖ वर्णनात्मक विधि
- ❖ प्रयोगात्मक विधि

प्रस्तुत शोध वर्णनात्मक अनुसंधान के अन्तर्गत सर्वेक्षण अनुसंधान पर आधारित है| वर्णनात्मक अनुसंधान का एक सर्वाधिक प्रचलित प्रकार सर्वेक्षण अनुसंधान है | सर्वेक्षण किसी क्षेत्र, समूह या संस्था की वर्तमान स्थिति को जानने , विश्लेषित करने , व्याख्यित करने तथा प्रतिवेदित करने का एक सुनियोजित प्रयास है| जिसमें प्राय: प्रश्नावली, साक्षात्कार या परीक्षणों के माध्यम से काफी अधिक व्यक्तियों से प्रदत्त संकलित किए जाते हैं | इसमें व्यक्तिगत इकाइयों की विशेषताओं को वैयक्तिक रूप से न देखकर समूह की विशेषताएं सामूहिक रूप में देखी जाती हैं एवं प्रदत्तों को समूह एवं उपसमूहों की विशेषताओं के रूप में संक्षिप्तीकरण कर प्रस्तुत किया जाता है| इस दृष्टि से सर्वेक्षण अनुसंधानों को अनुप्रस्थ प्रकार का अनुसंधान कार्य भी कहा जा सकता है| वर्तमान समय में सर्वेक्षण को अध्ययन का एक महत्वपूर्ण प्रकार माना जाता है| इसे सूचनाओं को प्राप्त करने व सारणीबद्ध करने का लिपकीय कार्य नहीं समझना चाहिए | वरन् यह स्पष्ट रूप से परिलक्षित समस्या तथा उद्देश्यों पर आधारित होता है एवं इनमें विशेषज्ञतापूर्ण तथा कल्पनाशील नियोजन, प्रतिनिधित्व प्रतिदर्श में प्रदत्तों का व्यवस्थित संकलन, प्राप्त प्रदत्तों का सजग विश्लेषण

व व्याख्या , एवं परिणामों का तार्किक कौशलयुक्त प्रतिवेदन तैयार करने जैसी विभिन्न बौद्धिक क्रियाएं सम्मिलित रहती हैं|

सर्वेक्षण शब्द अंग्रेजी शब्द Survey का हिंदी पर्याय है | अंग्रेजी शब्द Survey से तात्पर्य 'To look over' या 'to oversee' से हैं| अतः सर्वेक्षण से तात्पर्य किसी परिस्थिति या घटना की सही जानकारी प्राप्त करने के लिए उसके किसी क्षेत्र का समालोचनात्मक निरीक्षण करने से है| इसके अंतर्गत किसी घटना , समूह या परिस्थिति , विभिन्न पक्षों से संबंधित सूचनाएं , आंकिक रूप से संग्रहित की जाती हैं एवं सांख्यिकीय प्रविधियों के द्वारा विश्लेषित की जाती हैं| सर्वेक्षण के लिए सामान्य सर्वेक्षण शब्द का प्रयोग भी होता है जो किसी समय विशेष पर प्रचलित दशाओं की जानकारी प्राप्त करता है|

सर्वेक्षण के प्रकारों को प्रतिदर्श सर्वेक्षण तथा संगणना सर्वेक्षण में भी बाँटा जा सकता है| प्रतिदर्श सर्वेक्षण में लक्ष्य जनसंख्या से छाँटे गए एक छोटे से प्रदर्शित किए जाते हैं एवं उनका सामान्यीकरण के संपूर्ण लक्षणों के बारे में निष्कर्ष निकाले जाते हैं | इसके विपरीत सर्वेक्षण में संपूर्ण जनसंख्या से प्राप्त निष्कर्ष निकाले जाते हैं| अनुसंधान कार्यों हेतु प्रतिदर्श सर्वेक्षण का प्रयोग किया जाता है एवं विधि द्वारा प्रतिदर्श का चयन करने पर जोर दिया जाता है | परिस्थितियों से जुड़े सर्वेक्षणों को शैक्षिक पर्यवेक्षण , सामाजिक परिस्थितियों से जुड़े सर्वेक्षणों को सामाजिक सर्वेक्षण , राजनीतिक मुद्दों से संबंधित सर्वेक्षण को आर्थिक सर्वेक्षण कहा जाता है | जनता के लिए जनमत सर्वेक्षण करने का प्रचलन बढ़ता जा रहा है|

**जॉन डब्लू वेस्ट (1959) "**आंकड़ों का एकत्रीकरण संपूर्ण जनसंख्या में सर्वेक्षण द्वारा होना चाहिए|"

शैक्षिक सर्वेक्षण में विद्यालय सर्वेक्षण का विशेष महत्व है जिसके संबंध में गुड बार एवं स्केट्स (1941) ने अपने विचार व्यक्त किए है - यह इसी प्रकार कहा जा सकता है कि कोई भी एकीकृत कार्य इतनी पूर्णता के साथ अनुसंधान के आदर्श मूलक सर्वेक्षण विधि का उसके विविध अवस्थाओं में प्रतिनिधित्व नहीं कर सकता है जितना कि विद्यालय सर्वेक्षण करता है|

**पारसनाथ राय के अनुसार-**

"वर्णनात्मक अनुसंधान (सर्वेक्षण उपागम) क्या है? का वर्णन एवं विश्लेषण करता है| परिस्थितियों एवं अभिवृत्ति या जो पाई जा रही हैं, प्रक्रिया जो चल रही है, अनुसंधान जो किए जा रहे हैं अथवा नई दिशाएँ जो विकसित हो रही हैं उन्हीं से इसका संबंध है|

## 4.2 अध्ययन समष्टि

प्रस्तुत शोध अध्ययन में विद्यार्थी समष्टि को समाहित किया गया है|

### 4.2.1 विद्यार्थी समष्टि

वर्तमान शोध समष्टि के अन्तर्गत छात्र-छात्राएँ समाविष्ट हैं। जो उत्तर प्रदेश के बाँदा एवं चित्रकूट जिले के विद्यार्थी हैं।

## 4.3 निर्धारित लक्षित प्रतिदर्श का चयन

शोध योजना के समय लक्षित न्यादर्श का आकार तथा उसका विभाजन निश्चित किया गया था, जो निम्नवत है-

तालिका संख्या 4.3 लक्षित न्यादर्श का आकार तथा उसका विभाजन

| छात्र | छात्राएं |
|---|---|
| 35 | 15 |

## 4.4 न्यादर्श चयन विधि

शोध के सन्दर्भ में प्रतिदर्श चयन के निमित्त असम्भाव्य प्रतिदर्श चयन प्राविधि ( non-probability sampling technique) को ग्रहण किया गया| चित्रकूट मण्डल से बाँदा व चित्रकूट जिले के विद्यार्थियों का चयन आकस्मिक प्रतिदर्श चयन विधि (Accidantal sampling technique) द्वारा किया गया |

## 4.5 लक्षित न्यादर्श का चयन

लक्षित न्यादर्श के चयन हेतु निम्नांकित प्रक्रिया का अनुकरण किया गया-

### 4.5.1 जनपदों का चयन एवं न्यायोचितता

जैसा कि पूर्व में स्पष्ट किया जा चुका है कि वर्तमान शोध अध्ययन हेतु, शोध कर्ता द्वारा उत्तर प्रदेश के चित्रकूट मण्डल के मानचित्र के अवलोकन से स्पष्ट होता है कि इसके अंतर्गत बाँदा, चित्रकूट, महोबा, हमीरपुर आते हैं| शोध कर्ता बाँदा जनपद में रहकर अध्ययन कार्य कर रहा है| बुंदेलखंड में बाँदा एवं चित्रकूट जनपद की गिनती पिछड़े जिलों में होती है| इन पिछड़े जिलों को विकास की मुख्यधारा में लाने हेतु अधिकाधिक शोधकार्य किये जाने की आवश्यकता है| अतः उद्देश्यपूर्ण प्रतिदर्श विधि को अंगीकृत कर, उत्तर प्रदेश में से, चित्रकूट मण्डल से बाँदा एवं चित्रकूट जनपद को चयनित किया गया है|

(परिशिष्ट-1)

## 4.6 शोध उपकरण

किसी भी शोध समस्या की परिकल्पना के परीक्षण के लिए आवश्यक एवं तर्कसंगत आंकड़ों की जरूरत होती है इन आंकड़ों के संकलन के लिए जिन साध नों का उपयोग किया जाता है उन्हें शोध उपकरण कहा जाता है | अनुसंधान के उपकरण ऐसे होने चाहिए जो वांछित उद्देश्यों की पूर्ति में सहायक तथा संबंधित आंकड़ों के लिए उपयुक्त हो| प्रस्तुत लघु शोध अध्ययन में शोध उपकरण के रूप में प्रश्नावली का प्रयोग किया गया क्योंकि यह विधि प्रस्तुत समस्या के अनुकूल एवं शोधकर्ता के लिए सुविधाजनक रहा|

### 4.6.1 मड़फा दुर्ग के प्रति जागरूकता प्रश्नावली का निर्माण

प्रायः प्रश्नावली प्रश्नों की वह क्रमबद्ध तालिका है , जो विषयवस्तु के संबंध में सूचनाएं प्राप्त करने में योगदान देती हैं|

**गुड एवं हेड के अनुसार ,** " प्रश्नावली मापन की एक प्रविधि है जिसकी सहायता से प्रश्नों के उत्तर प्राप्त किए जाते हैं, जिन्हें न्यादर्श के सदस्यों द्वारा स्वयं उत्तर लिखना पड़ता है|"

प्रश्नावली उन प्रश्नों का सुव्यवस्थित संकलन है , जिसको समग्र के उ स न्यादर्श के समक्ष प्रस्तुत किया जाता है , जिससे की सूचनाएं अपेक्षित हैं | प्रश्नावली के माध्यम से सहजता व सरलता से सीमित समय में एक साथ अधिकाधिक आँकड़े एक बड़े समूह से एकत्र किए जा सकते हैं|

इस प्रकार प्रश्नावली प्रश्नों की एक उद्देश्यपूर्ण सुनियोजित तालिका है , जो उत्तर प्राप्त करने के लिए अ भिप्रेरक का कार्य करती है तथा उससे प्राप्त उत्तरों का व्यवस्थापन एवं सांख्यिकी य विश्लेषण संभव है|

## 4.6.2 स्वनिर्मित प्रश्नावली की आवश्यकता

शोधकर्ता के समक्ष माध्यमिक स्तर के विद्यार्थियों में मड़फा प्रति जागरूकता के अध्ययन को ज्ञात करने के लिए कई मानकीकृत उपकरण उपलब्ध न होने के कारण स्वनिर्मित प्रश्नावली , जो कि शोध के लिए आवश्यक है , का निर्माण किया गया | इस उपकरण का निर्माण अनुसंधानकर्ता ने शोध समस्या के उद्देश्यों एवं समस्या के घटकों को ध्यान में रखकर किया है|

## 4.7 परीक्षणों का प्रशासन

परीक्षण का प्रशासन शोधकर्ता द्वारा विद्यार्थियों पर किया गया|

**सौहार्द्र सम्बन्ध स्थापन**

परीक्षण प्रशासित करने हेतु मड़फा दुर्ग जाकर दर्शन करने आये हुये विद्यार्थियों को शोध उद्देश्यों से परिचित कराया गया। तथा सौहार्द्र स्थापन के पश्चात प्रश्नावली भरायी गयी।

## 4.8 परीक्षणों का फलांकन

समस्त उत्तर पुस्तिकाएं एकत्र करने के बाद परीक्षण का फलांकन परीक्षण उत्तर कुंजी में प्रदत्त विधि के अनुसार निम्नवत किया गया|

### 4.8.1 जागरूकता परीक्षण का फलांकन

जागरूकता परीक्षण पर प्राप्त अंकों की गणना करने में फलांकन उत्तर कुंजी का प्रयोग किया गया| उत्तर पत्र पर जिन प्रश्नों के विद्यार्थियों द्वारा सही उत्तर दिए गए थे, उन प्रश्नों पर विद्यार्थियों को एक अंक प्रदान किया गया तथा जिन प्रश्नों को छोड़ दिया गया था या गलत उत्तर

दिए गए थे उन प्रश्नों पर विद्यार्थियों को शून्य अंक प्रदान किया गया| इस प्रकार सही उत्तरों पर जितने भी अंक प्राप्त हुए उन सब का योग ही विद्यार्थी विशेष का मड़फा दुर्ग की जागरूकता संबंधी कुल प्राप्तांक माना गया|

## 4.9 सांख्यिकीय प्रविधियाँ

वर्तमान लघु शोध अध्ययन में प्रदत्तों के विश्लेषण हेतु वर्णनात्मक एवं अनुमानात्मक सांख्यिकीय प्रविधियों का प्रयोग किया गया-

### 4.9.1 प्रतिशत

किसी दिए गए न्यादर्श में प्रतिशत की गणना तब उपयोगी होती है, जब व्यवहार का प्रदर्शन निश्चित अभिवृद्धि की गहनशीलता या अन्य विशेषताएं प्रकट होती हैं एवं जब प्रत्यक्षतः इन विशेषताओं की गणना संभव हो जाती है| किसी व्यवहार की उपस्थिति में प्रतिशत दिया जाना प्रश्न उत्पन्न करता है कि हम इन संख्याओं में कितना विश्वास प्रकट कर सकते हैं, 100 के आधार पर जो संख्या प्राप्त होती है, उसे प्रतिशत (100 में से) कहते हैं| प्रतिशत को संक्षेप में प्र.श. से व्यक्त करते हैं उसे चिह्न % द्वारा व्यक्त किया जाता है प्रतिशत को ज्ञात करने के लिए निम्न सूत्र का प्रयोग किया जाता है|

$$\text{प्रतिशत} = \frac{\text{प्राप्तांक की संख्या}}{\text{पूर्णांक की संख्या}} \times 100$$

### 4.9.2 दण्ड आरेख

उच्च माध्यमिक स्तर के विद्यालयों की विज्ञान प्रयोगशालाओं की वर्तमान स्थिति के अध्ययन हेतु दण्ड आरेख की रचना की गयी| इसके द्वारा एकल अथवा सामूहिक सांख्यिकीय

आंकड़ों के मानों को आयताकार डंडों द्वारा प्रदर्शित किया जाता है, जहाँ प्रत्येक दण्ड की लम्बाई उसके द्वारा प्रदर्शित किये जा रहे मान के अनुपात में राखी जाती है|

## 4.10 अनुमानात्मक सांख्यिकीय प्रविधियाँ

परिकल्पनाओं के परीक्षण हेतु अग्रांकित अनुमानात्मक सांख्यिकीय प्राविधि प्रयुक्त हुई-

### 4.10.1 .क्रांतिक अनुपात

दो बड़े स्वतंत्र समूहों के मध्यमानो में अंतर की सार्थकता की जाँच:- जब प्रतिदर्शों का आकर 30 या 30 से अधिक होता है, तो उनके मध्यमानो के अंतर की जाँच क्रांतिक अनुपात द्वारा की जाती है| क्रांतिक अनुपात की गणना निम्न सूत्रों द्वारा की जाती है-

$$t = \frac{M_1 \sim M_2}{\sqrt{\frac{\sigma_1^2}{N_1 - 1} + \frac{\sigma_2^2}{N_2 - 1}}}$$

जहाँ, $M_1$ = पहले समूह का समान्तर माध्य

$M_2$ = दूसरे समूह का समान्तर माध्य

$N_1$ = पहले समूह का आकार

$N_2$ = दूसरे समूह का आकार

$\sigma_1$ = पहले समूह का मानक विचलन

$\sigma_2$ = दूसरे समूह का मानक विचलन

यह वर्तमान लघु शोध में ऑनलाइन कैलकूलेटर से किया गया है। यह सांख्यिकी य गणना की गयी है। जिन्हें परिशिष्ट में लगाया गया है।

# अध्याय पंचम
# प्रदत्तों का विश्लेषण एवं निर्वचन

प्रस्तुत अध्याय का उद्देश्य वर्णित शोध विधि द्वारा एकत्रित प्रदत्तों का प्रस्तुतीकरण तथा विवेचना करना है| प्रस्तुत अध्याय में सांख्यिकीय विश्लेषण से प्राप्त परिणामों का विश्लेषण किया गया है|

## 5.1 विद्यार्थियों में मड़फा दुर्ग के प्रति जागरूकता का प्रश्नवार विश्लेषण

**प्रश्न-1. मड़फा किला किस जिले में स्थित है?**

(अ) चित्रकूट (ब) बाँदा (स) पन्ना (द) सतना

**सही उत्तर – (अ) चित्रकूट**

**तालिका संख्या 5.1**
**प्रश्न-1 के सन्दर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**

| | N | सही उत्तर | |
|---|---|---|---|
| | | आवृत्ति | प्रतिशत |
| छात्र | 35 | 35 | 100 |
| छात्राएं | 15 | 15 | 100 |
| कुल विद्यार्थी | 50 | 50 | 100 |




71

प्रश्न-1 के सन्दर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता

चित्र संख्या-5.1

**विश्लेषण:-** उपर्युक्त तालिका संख्या 5.1 एवं चित्र संख्या 5.1 को देखने से यह स्पष्ट होता है कि शत प्रतिशत (100%) विद्यार्थी छात्र-छात्राएं दोनों मड़फा दुर्ग से परिचित हैं।

**विवेचना:-** उपर्युक्त तालिका से स्पष्ट है, मड़फा दुर्ग से सभी विद्यार्थी परिचित हैं। यह अच्छी बात है कि विद्यार्थी मड़फा दुर्ग जैसे ऐतिहासिक स्थल के प्रति रूचि रखते हैं तथा इससे परिचित हैं।

**प्रश्न -2. मड़फा दुर्ग तक पहुँचने के कितने मार्ग हैं?**

अ) एक (ब) दो (स) तीन (द) चार

**सही उत्तर – (स) तीन**

**तालिका संख्या 5.2**

**प्रश्न-2 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**

| | | सही उत्तर | |
|---|---|---|---|
| | N | आवृत्ति | प्रतिशत |
| छात्र | 35 | 27 | 77 |
| छात्राएं | 15 | 15 | 100 |
| कुल विद्यार्थी | 50 | 42 | 84 |




**चित्र संख्या-5.2**

**प्रश्न-2 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**

**विश्लेषण -** उपर्युक्त तालिका संख्या 5.2 एवं चित्र संख्या 5.2 को देखने से यह स्पष्ट होता है, कि 77 प्रतिशत छात्र मड़फा दुर्ग तक पहुचने के मार्ग से परिचित हैं । जबकि छात्राएं शत प्रतिशत परिचित हैं।

**विवेचना -** उपरोक्त तालिका से स्पष्ट है , कि मड़फा दुर्ग तक पहुचने के मार्ग से छात्राओं की अपेक्षा छात्र कुछ कम परिचित हैं।

**प्रश्न-3. मड़फा के निर्माण का श्रेय किस शासक को है?**

(अ) चौहान शासक (ब) चन्देल शासक (स) सोलंकी शासक (द) उपर्युक्त सभी

**सही उत्तर – (ब) चन्देल शासक**

73

**तालिका संख्या 5.3**
**प्रश्न 3 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**

| | N | सही उत्तर | |
|---|---|---|---|
| | | आवृत्ति | प्रतिशत |
| छात्र | 35 | 24 | 68 |
| छात्राएं | 15 | 10 | 66 |
| कुल विद्यार्थी | 50 | 34 | 68 |




**प्रश्न 3 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**

**चित्र संख्या-5.3**

**विश्लेषण-** उपर्युक्त तालिका संख्या 5.3 एवं चित्र संख्या 5.3 को देखने से यह स्पष्ट होता है , कि 68 प्रतिशत प्रतिशत छात्र मड़फा के निर्माता से परिचित हैं। छात्रों से कुछ कम (66 प्रतिशत) परिचित हैं। सामूहिक रूप से कुल 68 प्रतिशत विद्यार्थी मड़फा के निर्माता से परिचित हैं।

**विवेचना-** उपरोक्त से तालिका से स्पष्ट है , कि मड़फा का निर्माण चन्देल शासक द्वारा हुआ। इस शासक से लगभग 1/3 विद्यार्थी परिचित नहीं हैं।

**प्रश्न-4. मड़फा किन प्रस्तरों से निर्मित है?**

(अ) लाल पत्थर (ब) चूना पत्थर (स) बलुआ पत्थर (द) ग्रेनाइट

**सही उत्तर – (स) बलुआ पत्थर**

**तालिका संख्या 5.4**
**प्रश्न 4 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**

| | N | सही उत्तर | |
|---|---|---|---|
| | | आवृत्ति | प्रतिशत |
| छात्र | 35 | 18 | 51 |
| छात्राएं | 15 | 08 | 53 |
| कुल विद्यार्थी | 50 | 26 | 52 |




**प्रश्न 4 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**
**चित्र संख्या-5.4**

**विश्लेषण-** उपर्युक्त तालिका संख्या 5.4 एवं चित्र संख्या 5.4 को देखने से यह स्पष्ट होता है , कि 51 प्रतिशत एवं 53 प्रतिशत छात्राएं मड़फा के प्रस्तरों से परिचित हैं।

**विवेचना-** उपरोक्त तालिका से स्पष्ट है , कि लगभग आधे विद्यार्थी ही मड़फा के प्रस्तरों से परिचित हैं। छात्राओं का जागरूकता प्रतिशत (53 प्रतिशत) छात्रों की तुलना में 51 प्रतिशत कुछ अधिक है।

**प्रश्न -5. मड़फा में कौन मुख्य रूप से पूजित है-**

(अ) विष्णु (ब) शिव (स) राम (द) कृष्ण

**सही उत्तर – (ब) शिव**

**तालिका संख्या 5.5**
**प्रश्न 5 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**

| | | सही उत्तर | |
|---|---|---|---|
| | N | आवृत्ति | प्रतिशत |
| छात्र | 35 | 34 | 97 |
| छात्राएं | 15 | 15 | 100 |
| कुल विद्यार्थी | 50 | 49 | 98 |




**प्रश्न 5 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**
**चित्र संख्या-5.5**

**विश्लेषण-** उपर्युक्त तालिका संख्या 5.5 एवं चित्र संख्या 5.5 को देखने से यह स्पष्ट होता है , 97 प्रतिशत छात्र तथा शत प्रतिशत छात्राएं मड़फा के उपास्य शिव से परिचित हैं।

**विवेचना-** उपरोक्त तालिका परिणामों से स्पष्ट है , कि लगभग सभी विद्यार्थी मड़फा के उपास्य शिव से परिचित हैं, यह अच्छी बात है।

**प्रश्न -6. मड़फा स्थित शिव मूर्ति है-**

(अ) एक मुखी (ब) तीन मुखी (स) चतुर्मुखी (द) पञ्चमुखी

**सही उत्तर – (द) पञ्चमुखी**

**तालिका संख्या 5.6**

**प्रश्न 6 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**

| | N | सही उत्तर | |
|---|---|---|---|
| | | आवृत्ति | प्रतिशत |
| छात्र | 35 | 32 | 91 |
| छात्राएं | 15 | 15 | 100 |
| कुल विद्यार्थी | 50 | 47 | 94 |




**प्रश्न 6 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**
**चित्र संख्या-5.6**

77

**विश्लेषण-** उपर्युक्त तालिका संख्या 5.6 एवं चित्र संख्या 5.6 को देखने से यह स्पष्ट होता है , कि मड़फा में स्थित शिवमूर्ती से 91 प्रतिशत छात्र तथा छात्राएँ शत प्रतिशत परिचित हैं।

**विवेचना-** उपरोक्त तालिका से स्पष्ट है , कि लगभग अधिकांश विद्यार्थी मड़फा में पञ्चमुखी शिव से छात्र-छात्राओं की अपेक्षा कुछ कम जागरूक हैं।

**प्रश्न- 7. मड़फा में किस कुंड का जल पेयजल के रूप में प्रयोग किया जाता है-**

(अ) बाबू तालाब (ब) पाप मोचन सरोवर (स) स्वर्गारोहण दीघी (द) न्याग्रोदक कुंड

**सही उत्तर - (स) स्वर्गारोहण दीघी**

**तालिका संख्या 5.7**
**प्रश्न 7 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**

| | N | सही उत्तर | |
|---|---|---|---|
| | | आवृत्ति | प्रतिशत |
| छात्र | 35 | 14 | 40 |
| छात्राएं | 15 | 06 | 40 |
| कुल विद्यार्थी | 50 | 21 | 40 |




**प्रश्न 7 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**
**चित्र संख्या-5.7**

78

**विश्लेषण-** उपरोक्त तालिका संख्या 5.7 एवं चित्र संख्या 5.7 को देखने से यह स्पष्ट होता है, कि मड़फा में उपलब्ध पेयजल स्थल से 40 प्रतिशत छात्र-छात्राएं परिचित हैं।

**विवेचना-** उपरोक्त तालिका से स्पष्ट है , कि मड़फा में पेयजल के रूप में स्वर्गारोहण दीर्घी के प्रयोग से आधे से भी कम विद्यार्थी परिचित हैं। यह स्थिति अत्यंत चिंता जनक है पेयजल किसी भी स्थान की मूलभूत आवश्यकता है। जिसका ज्ञान सभी को होना चाहिय।

**प्रश्न 8 मड़फा के किस जलाशय में स्नान करने से कुष्ठ रोग दूर हो जाता है?**

(अ) पाप मोचन सरोवर (ब) बाबू तालाब (स) न्याग्रोदक कुंड
(द) स्वर्गारोहण दीघी

**सही उत्तर – (स) न्याग्रोदक कुंड**

**तालिका संख्या 5.8**
**प्रश्न 8 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**

| | | सही उत्तर | |
|---|---|---|---|
| | **N** | **आवृत्ति** | **प्रतिशत** |
| **छात्र** | **35** | **14** | **40** |
| **छात्राएं** | **15** | **05** | **33** |
| **कुल विद्यार्थी** | **50** | **19** | **38** |




**प्रश्न 8 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**
**चित्र संख्या-5.8**

79

**विश्लेषण-** उपर्युक्त तालिका संख्या 5.8 एवं चित्र संख्या 5.8को देखने से स्पष्ट होता है ,कि 40 प्रतिशत छात्र एवं 33 प्रतिशत छात्राएं मड़फा के कुष्ठ निवारक जलाशय से परिचित हैं।

**विवेचना-** उपरोक्त तालिका से स्पष्ट है, कि मड़फा में कुष्ठ निवारक जलाशय से आधे से भी कम विद्यार्थी परिचित हैं। यह स्थिति अत्यंत चिंता जनक है। यह 1/3 से भी कम छात्राएं इसके प्रति जागरूक हैं। यह स्थिति आपत्ति जनक है। न्याग्रोदक कुंड मड़फा की प्रमुख विशेषताओं में से एक है। जिसमें उसमें प्रत्येक श्रद्धालू स्नान करता है। अतः इसके विषय में सभी को परिचित होना चाहिए।

**प्रश्न 9 मड़फा मे कितनी सीढ़ियां हैं-**

(अ) 300 (ब) 400 (स) 500 (द) 500 से अधिक

**सही उत्तर - (द) 500 से अधिक**

**तालिका संख्या 5.9**

**प्रश्न 9 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**

| | | सही उत्तर | |
|---|---|---|---|
| | **N** | आवृत्ति | प्रतिशत |
| **छात्र** | **35** | **20** | **57** |
| **छात्राएं** | **15** | **12** | **80** |
| **कुल विद्यार्थी** | **50** | **32** | **64** |

80




**प्रश्न 9 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**

**चित्र संख्या-5.9**

**विश्लेषण-** उपरोक्त तालिका संख्या 5.9 एवं चित्र संख्या 5.9 को देखने से स्पष्ट होता है, कि मात्र 57 प्रतिशत छात्र मड़फा में सीढ़ियों की संख्या से परिचित हैं , जबकि 80 प्रतिशत छात्राएँ इससे परिचित हैं। औसत रूप में 64 प्रतिशत विद्यार्थी मड़फा में सीढ़ियों की संख्या से परिचित हैं।

**विवेचना-** उपरोक्त तालिका से स्पष्ट है कि मड़फा में सीढ़ियों की संख्या के प्रति छात्राओं की अपेक्षा कम जानकारी रखते हैं। 1/3 से भी अधिक विद्यार्थी इससे परिचित नहीं हैं , यह अत्यंत चिंता जनक है। मड़फा जाने के लिए सीढ़ी मार्ग ही सबसे सुगम मार्ग है। जिसके विषय में सभी को सही जानकारी होनी चाहिए।

प्रश्न-10 मड़फा क्षेत्र का निकटतम रेलवे स्टेशन है-

(अ) भरतकूप (ब) बदौसा (स) शिवरामपुर (द) अतर्रा

सही उत्तर - (अ) भरतकूप

तालिका संख्या 5.10

प्रश्न 10 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता

| | N | सही उत्तर | |
|---|---|---|---|
| | | आवृत्ति | प्रतिशत |
| छात्र | 35 | 22 | 62 |
| छात्राएं | 15 | 11 | 73 |
| कुल विद्यार्थी | 50 | 33 | 66 |




प्रश्न 10 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता
चित्र संख्या-5.10

**विश्लेषण-** उपरोक्त तालिका संख्या 5.10 एवं चित्र संख्या 5.10 को देखने से यह स्पष्ट होता है कि 62 प्रतिशत छात्र एवं 73 प्रतिशत छात्राएं मड़फा के निकटतम रेलवे स्टेशन से परिचित हैं तथा लगभग 2/3 विद्यार्थी इससे परिचित हैं।

**विवेचना-** उपरोक्त तालिका के परिणामों से स्पष्ट है, कि मड़फा के निकटतम रेलवे स्टेशन भरतकूप से लगभग छात्रों की अपेक्षा छात्राएं अधिक परिचित हैं। यह अच्छी बात है। 1/3 विद्यार्थी परिचित नहीं हैं। इस विषय में छात्रों की अपेक्षा छात्राएं अधिक जागरूक हैं। रेल यातायात आवागमन का एक प्रमुख साधन है। अतः इसके विषय में सभी को जानकारी होनी चाहिए।

**प्रश्न 11 न्याग्रोदक कुंड का पौराणिक कथानक किस अप्सरा से सम्बन्धित है-**

(अ) तिलोत्तमा (ब) मेनका (स) मोहिनी (द) वेदवती

**सही उत्तर - (द) वेदवती**

**तालिका संख्या 5.11**
**प्रश्न 11 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**

| | | सही उत्तर | |
|---|---|---|---|
| | **N** | **आवृत्ति** | **प्रतिशत** |
| **छात्र** | **35** | **02** | **05** |
| **छात्राएं** | **15** | **00** | **00** |
| **कुल विद्यार्थी** | **50** | **02** | **04** |




**प्रश्न 11 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**

**चित्र संख्या-5.11**

**विश्लेषण-** उपरोक्त तालिका संख्या 5.11 एवं चित्र संख्या 5.11 को देखने से यह स्पष्ट होता है, कि न्याग्रोदक कुंड के पौराणिक कथानक से केवल 5 प्रतिशत छात्र ही परिचित हैं, जबकि कोई छात्रा इससे परिचित नहीं है।

**विवेचना-** उपरोक्त तालिका से स्पष्ट है कि  न्याग्रोदक कुंड के पौराणिक कथानक से नगण्य छात्र तथा शून्य छात्राएं परिचित है। यह स्थिति अत्यंत चिंता जनक है। पौराणिक कथाएं हमारी संस्कृति की अमूल्य धरोहर है इसके विषय में सभी को जानकारी होनी चाहिए।

**प्रश्न -12. महर्षि माडव्य की प्रारम्भिक तपस्थली मानी जाती है-**

(अ)  रामनामी गुफा          (ब) वर्तमान कुटी                    (स) शिव मंदिर

**सही उत्तर -**                                                  **(अ)  रामनामी गुफा**

84

**तालिका संख्या 5.12**

**प्रश्न 12 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**

| | N | सही उत्तर | |
|---|---|---|---|
| | | आवृत्ति | प्रतिशत |
| छात्र | 35 | 18 | 51 |
| छात्राएं | 15 | 09 | 60 |
| कुल विद्यार्थी | 50 | 27 | 54 |




**प्रश्न 12 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**
**चित्र संख्या-5.12**

**विश्लेषण-** उपर्युक्त तालिका संख्या 5.12 एवं चित्र संख्या 5.12 को देखने से यह स्पष्ट होता है , कि महर्षि माडव्य प्रारम्भिक तपोस्थली से 51 प्रतिशत छात्र एवं 60 प्रतिशत छात्राएं परिचित हैं , तथा सामूहिक रूप से 54 प्रतिशत विद्यार्थी इससे परिचित हैं।

85

**विवेचना-** उपरोक्त तालिका से स्पष्ट होता है कि महर्षि माडव्य कि तपोस्थली रामनामी गुफा से लगभग आधे विद्यार्थी परिचित हैं। छात्रों कि अपेक्षा छात्राएं इसके प्रति कुछ अधिक जागरूक हैं। रामनामी गुफा कि प्रमुख विशेषताओं में से एक है जिसके विषय में सभी को जानकारी होनी चाहिए।

**प्रश्न -13. रामनामी गुफा किस द्वार के समीप स्थित है-**

(अ) हाथी दरवाजा (ब) कुरुहूँ द्वार (स) खमरिया द्वार

**सही उत्तर - (स) खमरिया द्वार**

**तालिका संख्या 5.13**
**प्रश्न-13 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**

| | | सही उत्तर | |
|---|---|---|---|
| | N | आवृत्ति | प्रतिशत |
| छात्र | 35 | 20 | 57 |
| छात्राएं | 15 | 07 | 46 |
| कुल विद्यार्थी | 50 | 27 | 54 |




**प्रश्न-13 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**
**चित्र संख्या-5.13**

**विश्लेषण-** उपर्युक्त तालिका संख्या 5.13 एवं चित्र संख्या 5.13 को देखने से यह स्पष्ट होता है कि रामनामी गुफा किस द्वार के समीप है इस तत्व से 54 प्रतिशत छात्र एवं 26 प्रतिशत छात्राएं ही परिचित हैं। सामूहिक रूप से सम्मिलित विद्यार्थी 46 प्रतिशत सम्मिलित हैं।

**विवेचना-** उपरोक्त तालिका से प्राप्त परिणामों के आधार पर यह ज्ञात होता है ,कि लगभग आधे विद्यार्थी रामनामी गुफा के निकटतम द्वार से परिचित हैं तथा ¼ छात्राएं ही इससे परिचित हैं। यह स्थिति भी चिंता जनक है। मड़फा जैसे एतिहासिक स्थल के सभी द्वारों के सम्यक जानकारी सभी होनी चाहिए।

**प्रश्न- 14. शिव मंदिर के निकटतम द्वार है-**

(अ) हाथी दरवाजा (ब) कुरुहूँ द्वार (स) खमरिया द्वार

**सही उत्तर - (अ) हाथी दरवाजा**

**तालिका संख्या 5.14**
**प्रश्न 14 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**

| | | सही उत्तर | |
|---|---|---|---|
| | **N** | **आवृत्ति** | **प्रतिशत** |
| **छात्र** | **35** | **24** | **68** |
| **छात्राएं** | **15** | **14** | **93** |
| **कुल विद्यार्थी** | **50** | **38** | **76** |




87

**प्रश्न 14 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**

**चित्र संख्या-5.14**

**विश्लेषण-** उपर्युक्त तालिका संख्या 5.14 एवं चित्र संख्या 5.14 को देखने से यह स्पष्ट होता है , कि शिव मंदिर के निकटतम द्वार से 57 प्रतिशत छात्र एवं 46 प्रतिशत छात्राएं परिचित हैं। सामूहिक रूप से 54 प्रतिशत विद्यार्थी हाथी दरवाजा से परिचित हैं।

**विवेचना-** उपर्युक्त तालिका से प्राप्त परिणामों से यह स्पष्ट है , कि शिव मंदिर के निकटतम द्वार हाथी दरवाजा से छात्राओं की अपेक्षा छात्र ज्यादा परिचित हैं। लगभग आधे विद्यार्थी इस सम्बन्ध में जागरूक हैं। यह स्थिति संतोषजनक है। शिव मंदिर तथा हाथी दरवाजा दोनों ही मड़फा के प्रमुख स्थलों में से एक है। जिसके सम्बन्ध में सभी को जानकारी होना चाहिए।

**प्रश्न -15. मड़फा क्षेत्र की प्रमुख वनस्पतियां हैं-**

(अ) महुआ, दवा (ब) सेज, तेंदू (स) खैर,जामुन

(द) बांस, बबूल (य) करौंदा, ढाक (र) उपर्युक्त सभी

**सही उत्तर - (र) उपर्युक्त**

**तालिका संख्या 5.15**

**प्रश्न 15 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**

| | | सही उत्तर | |
|---|---|---|---|
| | N | आवृत्ति | प्रतिशत |
| छात्र | 35 | 20 | 57 |
| छात्राएं | 15 | 07 | 46 |
| कुल विद्यार्थी | 50 | 27 | 54 |




**प्रश्न 15 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**

**चित्र संख्या-5.15**

**विश्लेषण-** उपर्युक्त तालिका संख्या 5.15 एवं चित्र संख्या 5.15 से स्पष्ट मड़फा क्षेत्र की प्रमुख वनस्पतियों से 68% छात्र एवं 93% छात्राएं परिचित हैं सामूहिक रूप से कुल 76% विद्यार्थी इन वनस्पतियों से परिचित हैं।

**विवेचना-** उपर्युक्त तालिका से स्पष्ट है कि मड़फा क्षेत्र की प्रमुख वनस्पतियों से छात्रों की अपेक्षा छात्राएं अधिक परिचित हैं। लगभग एक तिहाई विद्यार्थी मड़फा क्षेत्र की वनस्पतियों से परिचित नहीं है। यह स्थित भी संतोषजनक नहीं कही जा सकती । पेड़-पौधों से मानव का अस्तित्व है , अतः वनस्पतियों से भली-भांति परिचित होने की आवश्यकता है।

**प्रश्न-16 मड़फा क्षेत्र में पाए जाने वाले प्रमुख वन्य जीव हैं-**

(अ) नीलगाय (ब) जंगली सूअर (स) चीतल

(द) लोमड़ी (य) लंगूर (र) उपर्युक्त सभी

**सही उत्तर - (र) उपर्युक्त**

89

**तालिका संख्या 5.16**
**प्रश्न 16 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**

| | | सही उत्तर | |
|---|---|---|---|
| | **N** | **आवृत्ति** | **प्रतिशत** |
| **छात्र** | **35** | **32** | **91** |
| **छात्राएं** | **15** | **12** | **80** |
| **कुल विद्यार्थी** | **50** | **44** | **88** |




**प्रश्न 16 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**

**चित्र संख्या-5.16**

**विश्लेषण-** उपर्युक्त तालिका संख्या 5.16 एवं चित्र संख्या 5.16 से स्पष्ट है कि मड़फा क्षेत्र में पाए जाने वाले वन्यजीवों से 91% छात्र एवं 80% छात्राएं परिचित हैं तथा सामूहिक रूप से 88% विद्यार्थी इनसे परिचित हैं।

**विवेचना-** उपर्युक्त तालिका से स्पष्ट है कि मनपा क्षेत्र में पाए जाने वाले वन्यजीवों से अधिकांश विद्यार्थी परिचित हैं।

**प्रश्न- 17. मड़फा का दुर्गपाल था?**

(अ) बाघदेव (ब) बुद्धराज देव

**सही उत्तर - (अ) बाघदेव**

**तालिका संख्या 5.17**
**प्रश्न 17 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**

| | N | सही उत्तर | |
|---|---|---|---|
| | | आवृत्ति | प्रतिशत |
| छात्र | 35 | 19 | 54 |
| छात्राएं | 15 | 06 | 40 |
| कुल विद्यार्थी | 50 | 25 | 50 |




**प्रश्न 17 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**
**चित्र संख्या-5.17**

**विश्लेषण-** उपर्युक्त तालिका संख्या 5.17 एवं चित्र संख्या 5.17 से स्पष्ट है कि मड़फा के दुर्गपाल से 54% छात्र एवं 40% छात्राएं परिचित हैं तथा सामूहिक रूप से 50% विद्यार्थी परिचित हैं।

**विवेचना-** उपरोक्त तालिका से स्पष्ट है कि मड़फा के दुर्गपाल से आधे ही विद्यार्थी परिचित हैं , जबकि छात्राओं का प्रतिशत आधे से भी कम है । मड़फा दुर्ग पाल था यह महत्वपूर्ण तथ्य है , ऐतिहासिक तत्वों की जानकारी सभी को होनी चाहिए।

**प्रश्न -18. मड़फा किस रेखा पर स्थित है-**

(अ) कर्क रेखा (ब) मकर रेखा (स) विषुवत रेखा (द) भूमध्य रेखा

**सही उत्तर - (अ) कर्क रेखा**

**तालिका संख्या 5.18**
**प्रश्न 18 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**

| | N | सही उत्तर | |
|---|---|---|---|
| | | आवृत्ति | प्रतिशत |
| छात्र | 35 | 15 | 42 |
| छात्राएं | 15 | 08 | 53 |
| कुल विद्यार्थी | 50 | 23 | 46 |




**प्रश्न 18 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**
**चित्र संख्या-5.18**

**विश्लेषण-** उपर्युक्त तालिका संख्या 5.18 एवं चित्र संख्या 5.18 से स्पष्ट है कि मड़फा कर्क रेखा पर स्थित के विषय में 42% छात्र एवं 53% छात्राएं ही जानकारी रखती हैं। सामूहिक रूप से 46% विद्यार्थी ही परिचित हैं।

**विवेचना-** उपर्युक्त तालिका से स्पष्ट है कि मड़फा कर्क रेखा स्थित के विषय में लगभग आधे विद्यार्थी परिचित हैं। छात्राओं की अपेक्षा छात्र इस विषय में कम जागरूक हैं । मड़फा की कर्क रेखा की स्थित एक महत्वपूर्ण भौगोलिक तथ्य है। इसके विषय में सभी विद्यार्थियों को जानकारी होनी चाहिए।

**प्रश्न -19. मड़फा किस ऋषि की तपोस्थली थी-**

(अ) महर्षि माण्डव्य (ब) महर्षि पतंजलि (स) महर्षि जाबालि (द) उपर्युक्त सभी

**सही उत्तर - (द) उपर्युक्त सभी**

**तालिका संख्या 5.19**
**प्रश्न 19 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**

| | N | सही उत्तर | |
|---|---|---|---|
| | | आवृत्ति | प्रतिशत |
| छात्र | 35 | 15 | 42 |
| छात्राएं | 15 | 03 | 20 |
| कुल विद्यार्थी | 50 | 18 | 36 |




93

**प्रश्न 19 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**

**चित्र संख्या-5.19**

**विश्लेषण-** उपर्युक्त तालिका संख्या 5.19 एवं चित्र संख्या 5.19 से स्पष्ट है कि मड़फा किस ऋषि की तपोस्थली थी। इससे 42% छात्राएं 20 % छात्राएं ही परिचित है । सामूहिक रूप से 36% विद्यार्थी इस तथ्य से परिचित हैं।

**विवेचना-** उपर्युक्त तालिका से स्पष्ट है कि मड़फा के ऋषि मुनियों के विषय में एक तिहाई से कुछ अधिक विद्यार्थी ही परिचित हैं। छात्रों की तुलना में छात्राओं का जागरूकता प्रतिशत अत्यंत कम है। यह अत्यंत चिंताजनक है। मड़फा की ऋषि मुनियों की जानकारी हमारी संस्कृ ति का अभिन्न अंग है, जिन के विषय में सभी विद्यार्थियों को जानकारी होनी चाहिए।

**प्रश्न- 20. वर्तमान समय में मड़फा दुर्ग में सुरक्षित एक मात्र द्वार है-**

(अ) कुरुहूँ द्वार (ब) खमरिया द्वार (स) हांथी दरवाजा

**सही उत्तर - (स) हांथी दरवाजा**

**तालिका संख्या 5.20**

**प्रश्न 20 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**

| | | सही उत्तर | |
|---|---|---|---|
| | N | आवृत्ति | प्रतिशत |
| छात्र | 35 | 24 | 68 |
| छात्राएं | 15 | 13 | 86 |
| कुल विद्यार्थी | 50 | 37 | 74 |

94




**प्रश्न 20 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**

**चित्र संख्या-5.20**

**विश्लेषण-** उपर्युक्त तालिका संख्या 5.20 एवं चित्र संख्या 5.20 से स्पष्ट है कि वर्तमान समय में मड़फा दुर्ग में सुरक्षित हाथी दरवाजा से 8% छात्र एवं 20% छात्राएं ही परिचित हैं। सामूहिक रूप से 48 % विद्यार्थी परिचित हैं।

**विवेचना-** उपर्युक्त तालिका से स्पष्ट है कि वर्तमान समय में मड़फा दुर्ग में सुरक्षित एकमात्र द्वार हाथी दरवाजा से आधे से कम विद्यार्थी परिचित हैं तथा छात्र छात्राएं मात्र 20% परिचित हैं । यह स्थिति अत्यंत चिंताजनक है। सभी को मड़फा दुर्ग के वर्तमान में सुरक्षित स्थलों की जानकारी होनी चाहिए।

**प्रश्न -21. जैन मन्दिर किससे निर्मित है?**

(अ) लाल बलुआ पत्थर (ब) ग्रेनाइट (स) संगमरमर

**सही उत्तर - (अ) लाल बलुआ पत्थर**

**तालिका संख्या 5.21**

**प्रश्न 21 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**

|  | N | सही उत्तर |  |
|---|---|---|---|
|  |  | आवृत्ति | प्रतिशत |
| छात्र | 35 | 21 | 60 |
| छात्राएं | 15 | 03 | 20 |
| कुल विद्यार्थी | 50 | 24 | 48 |




**प्रश्न 21 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**
**चित्र संख्या-5.21**

**विश्लेषण-** उपर्युक्त तालिका संख्या 5.21 एवं चित्र संख्या 5.21 को देखने से यह स्पष्ट होता है , कि कालिंजर दुर्ग में स्थित सीता से जी की भांति दूसरे स्थान की जानकारी रखने वाले विद्यार्थियों के प्रतिशत को ज्ञात किया गया है। तालिका से प्राप्त परिणामों के आधार पर कुल विद्यार्थी प्रतिशत शून्य पाया गया।

96

**विवेचना-** उपर्युक्त तालिका परिणामों से स्पष्ट है , कि एक भी विद्यार्थी कालिंजर दुर्ग में स्थित सीता से जी की भांति दूसरे स्थान की जानकारी नहीं रखते हैं क्योंकि वहां तक पहुंचने का रास्ता अत्यंत दुर्गम है। इसलिए कभी ही कोई वहां जाने का साहस करता है।

**प्रश्न- 22. कुटी के प्रांगण में स्थित है-**

(अ) बटुक भैरव (ब) भैरवी (स) उपर्युक्त दोनों

**सही उत्तर - (स) उपर्युक्त दोनों**

**तालिका संख्या 5.22**

**प्रश्न 22 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**

| | | सही उत्तर | |
|---|---|---|---|
| | **N** | **आवृत्ति** | **प्रतिशत** |
| **छात्र** | **35** | **14** | **40** |
| **छात्राएं** | **15** | **02** | **13** |
| **कुल विद्यार्थी** | **50** | **16** | **32** |




**प्रश्न 22 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**
**चित्र संख्या-5.22**

**विश्लेषण-** उपर्युक्त तालिका संख्या 5.22 एवं चित्र संख्या 5.22 को देखने से यह स्पष्ट होता है , कि कालिंजर दुर्ग में स्थित योगाभ्यास हेतु प्राचीन गुफा की जानकारी रखने वाले विद्यार्थियों के प्रतिशत को दर्शाया गया है। तालिका से प्राप्त परिणामों के आधार पर कुल विद्यार्थी प्रतिशत शून्य पाया गया।

**विवेचना-** उपर्युक्त तालिका के परिणामों से स्पष्ट है, कि कोई भी विद्यार्थी सिद्ध की गुफा से परिचित नहीं है। क्योंकि पथ दुर्गम होने के कारण वहां कभी-कभी ही कोई जाने का साहस करता है। यह स्थान लोगों के संज्ञान में ही नहीं है।

**प्रश्न -23. मड़फा जाने हेतु पक्का सीढ़ी मार्ग किसके निकट है-**

(अ) कुरुहूँ (ब) खमरिया (स ) मानपुर

**सही उत्तर - मानपुर**

**तालिका संख्या 5.23**
**प्रश्न 23 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**

| | | सही उत्तर | |
|---|---|---|---|
| | **N** | **आवृत्ति** | **प्रतिशत** |
| **छात्र** | **35** | **09** | **25** |
| **छात्राएं** | **15** | **02** | **13** |
| **कुल विद्यार्थी** | **50** | **11** | **22** |




98

**प्रश्न 23 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**

**चित्र संख्या-5.23**

**विश्लेषण-** उपर्युक्त तालिका संख्या5.23 एवं चित्र संख्या 5.23 को देखने से यह स्पष्ट होता है, कि कालिंजर में स्थित नीलकंठ मंदिर के ऊपर स्थित जल के प्राकृतिक स्रोत की जानकारी रखने वाले विद्यार्थियों के प्रतिशत को ज्ञात किया गया है। तालिका से प्राप्त परिणामों के आधार पर कुल विद्यार्थी प्रतिशत शून्य पाया गया।

**विवेचना-** उपरोक्त तालिका के परिणामों से स्पष्ट है , कि नीलकंठ मंदिर के ऊपर स्थित जल के प्राकृतिक स्रोत के बारे में कोई भी विद्यार्थी जानकारी नहीं रखते हैं। क्योंकि कोई भी विद्यार्थी नीलकंठ मंदिर के ऊपर स्थित जल के प्राकृतिक स्रोत के नाम से परिचित ही नहीं है , अतः उनके द्वारा कोई भी उत्तर नहीं दिया गया।

**प्रश्न- 24. मड़फा के पश्चिम में कौन सी नदी प्रवाहित है-**

(अ) बाघैन (ब) बाणगंगा (स) मन्दाकिनी (द) केन

**सही उत्तर -** **(ब) बाणगंगा**

**तालिका संख्या 5.24**

**प्रश्न 24 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**

| | | सही उत्तर | |
|---|---|---|---|
| | N | आवृत्ति | प्रतिशत |
| छात्र | 35 | 11 | 31 |
| छात्राएं | 15 | 03 | 20 |
| कुल विद्यार्थी | 50 | 14 | 28 |

99




**प्रश्न 24 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**
**चित्र संख्या-5.24**

**विश्लेषण-** उपयोग तालिका संख्या 5.24 एवं चित्र संख्या 524 थी स्पष्ट है कि मडफा के पश्चिम में बहने वाली नदी बाढ़ गंगा से 31% छात्र एवं 20% छात्राएं ही परिचित हैं छात्रों की अपेक्षा छात्राएं कुछ कम परिचित हैं, जबकि कुल विद्यार्थी 28% ही परिचित हैं।

**विवेचना-** उपरोक्त तालिका से से स्पष्ट है, कि मडफा के पश्चिम में प्रभावित बाणगंगा नदी से एक चौथाई विद्यार्थी कुछ अधिक परिचित हैं यह स्थिति अत्यंत चिंताजनक है नदियों का मानव जीवन में महत्वपूर्ण स्थान है इनसे सभी को परिचित होना चाहिए

**नीचे मड़फा से सम्बन्धित विभिन्न स्थलों के चित्र दिये गए हैं, इन्हें पहचानिए और चित्रों के सम्मुख दिये गए स्थान पर उनके नाम इंगित कीजिए।**

प्रश्न- 25. चित्र को पहचानिए-



सही उत्तर – हाथी दरवाजा

तालिका संख्या 5.25

प्रश्न 25 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता

| | N | सही उत्तर | |
|---|---|---|---|
| | | आवृत्ति | प्रतिशत |
| छात्र | 35 | 21 | 60 |
| छात्राएं | 15 | 12 | 80 |
| कुल विद्यार्थी | 50 | 33 | 66 |




प्रश्न 25 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता
चित्र संख्या-5.25

**विश्लेषण-** उपर्युक्त तालिका संख्या 5.25 एवं चित्र संख्या 5.25 को देखने से यह स्पष्ट होता है , कि हांथी दरवाजा से 60% छात्र 80% छात्राएं परिचित है कुल विद्यार्थी 66 प्रतिशत ही जागरूक हैं।

**विवेचना-** उपरोक्त तालिका से स्पष्ट है, कि हाथी दरवाजा से लगभग 2 तिहाई विद्यार्थी परिचिति है छात्रों की अपेक्षा छात्राएं अधिक परिचित हैं।

**प्रश्न- 26. चित्र को पहचानिए-**



**सही उत्तर – शिव मंदिर**

**तालिका संख्या 5.26**

**प्रश्न 26 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**

| | | **सही उत्तर** | |
|---|---|---|---|
| | **N** | **आवृत्ति** | **प्रतिशत** |
| **छात्र** | **35** | **17** | **48** |
| **छात्राएं** | **15** | **05** | **33** |
| **कुल विद्यार्थी** | **50** | **22** | **44** |




**प्रश्न 26 के संदर्भ में विद्यार्थियों की जागरूकता**
**चित्र संख्या-5.26**

**विश्लेषण-** उपर्युक्त तालिका संख्या 5.25 एवं चित्र संख्या 5.25 को देखने से यह स्पष्ट होता है , कि शिव मंदिर से 48% छात्र एवं 33% छात्राएं ही परिचित हैं। समूहिक रूप से 44 % विद्यार्थी ही परिचित हैं।

**विवेचना-** उपरोक्त तालिका से स्पष्ट है, कि शिव मन्दिर से आधे से भी कम विद्यार्थी परिचित है तथा एक तिहाई से कम छात्राएं इससे परिचित हैं। यह स्थिति अत्यंत चिंताजनक है, क्योंकि शिव मन्दिर मड्फ़ा का सबसे प्रमुख दर्शनीय स्थल है जिससे सभी को परिचित होना चाहिए।

**प्रश्न- 27. चित्र को पहचानिए-**



**सही उत्तर – शिवमूर्ति**

103

